कमज़ोरी अथवा उसके दोष के ही कारण उसकी यह दशा हुई। भाग्य का हाथ उसके पतन और विफलता में था तो अवश्य मगर सबसे ज्यादा ज़िम्मेदारी नायक की, उसके अवगुण की, उसके एकांगी दोष की है। यदि यह दोष उसमें न होता तो भाग्य-चक्र सम्भवतः उसका कुछ बिगाड़ न सकता था। यहीं पर हमें उस रहस्य का भास होता है जिसका विवेचन हम पहले कर चुके हैं। क्या वास्तव में दायित्व भाग्य का है अथवा नायक का? इसका उत्तर समुचित रूप से पाठक अपनी अपनी रुचि के अनुसार दे सकेंगे। इसी में प्राचीन काल से लेकर आज तक दुःखान्तकी की रहस्यमयी लोक प्रियता है।

यूनान देश के दुःखान्तकीयों में उसके सामाजिक, नैतिक, व्यावहारिक धार्मिक तथा आध्यात्मिक विचारो की प्रतिच्छाया है।

१

## नाटक के विषय

यदि ऐतिहासिक रूप में देखा जाय तो धर्म तथा नाटक का घनिष्ठ संबंध आदि कला से अब तक, व्यक्त अथवा अव्यक्त रूप में अवश्य रहा है। जिन महान भावनाओं तथा विचारो, लालसाओ तथा आदर्शों द्वारा मनुष्य को प्रेरणा मिली है; जिन आध्यात्मिक अथवा पार्थिव विचारो ने मानव के हृदय का इतिहास निर्मित किया है उन सब में धर्म की झाँकी अवश्य मिलेगी। यहाँ तक की मनुष्य जब बर्बर अवस्था मे था उस काल के भी नृत्य, व्यवहारिक विधान, बलिदान—जो धर्म के ही अग थे, नाटक के विषय बने। पिछले अध्यायों में, जैसा हम संकेत दे चुके हैं, युनानी समाज ने डायोनिसियस तथा बैकस देवताओं की पूजा अर्चना के संबंध में जो नृत्य तथा गीत की व्यवस्था बनाई उसमें धर्म का आधार ही मुख्य था; ये ही आगे चलकर नाटक के रूप में अवतरित हुए। और यों भी यदि

देखा जाय तो सभी युगों में, नाटकों को धर्म संबंधी उन्नत विचारों तथा आदर्शों को ही विषय रूप में अपनाना पड़ा। यूनानी नाटक तो देवताओं द्वारा दी गई प्रताड़ना तथा भाग्य की अठखेलियों से भरे मिलेंगे। यूनानी समाज के प्राणी को, क्रूर तथा शक्तिशाली देवों की प्रतिहिंसा के जो प्रतिफल भुगतने पड़ते उन सब का प्रदर्शन श्रेष्ठ नाटककार अपने नाटकों में किया करते थे। यही विषय मध्ययुग के नाटको में भी मिलेंगे। जो रहस्यपूर्ण नाटक तथा ईसाई-मत-प्रसार संबंधी नाटिकायें मध्य युग में लिखी गईं उन सब में रोमन कैथलिक धर्म के अन्तर्गत पाप, पुण्य, भय, मृत्यु नियति तथा ईसा के पुनर्जीवन विषयक विचारों का लेख था। और आजकल के नाटक जो मनोवैज्ञानिक सत्यों तथा चरित्र-विश्लेषण और व्यक्तित्व की समीक्षा करते हैं उनमें भी, यदि सूक्ष्म दृष्टि से देखा जाय तो, धर्म का संपर्क कहीं-कहीं अवश्य मिलेगा।

आधुनिक नाटकों के विषय की चर्चा करते हुए कुछ विचारकों ने बहुत दिन पहले यह कहा था कि आधुनिक नाटकों विशेषतः दुःखान्तकी में कोई विचार प्राधान्य नहीं, उनके प्रभावों में एक्य नहीं; और कला के अन्तर्गत जो धार्मिक तथा नैतिक भावनाओं का प्रदर्शन होना चाहिये वह भी नहीं है। कारणों की विवेचना करते हुए यह कहा गया कि आधुनिक काल में विज्ञान की प्रगति ने हमारे मानवी प्रश्नों को और भी जटिल कर दिया; मनुष्य के विश्वास और श्रद्धा को मिटा दिया उसे भाग्य की क्रूरताओं का और भी विषम अनुभव कराया और उसके हाथ से ईश्वर-रूपी पतवार छीन कर उसे संसार-सागर के थपेड़ों को एकाकी सहन करने के लिये उसकी नौका वहीं छोड़ दी। उसके प्राचीन आदर्श मृगतृष्णावत् हो गए; उसका जीवन हताश हो गया। कदाचित ये विचार पचास वर्ष पूर्व ठीक थे और उस काल के नाटकों द्वारा इन्हीं विचारों की पुष्टि भी होती थी। परन्तु धीरे-धीरे इस अविश्वासवाद के युग का अन्त हुआ और आजकल मानवी

सत्यों के प्रदर्शन,मनोवैज्ञानिक विश्लेषण तथा व्यक्तित्व निर्माण के सम्बन्ध मे जो-जो विचार प्रस्तुत होते है उनमें सत्य-धर्म तथा नैतिकता की भावना अन्तर्हित रहती है।

धर्म वास्तव में है क्या? मूल रूप मे वह उन शक्तियो तथा प्रेरणाओं का समूह है जो मनुष्य तथा उसके व्यक्तित्व को सजोती हैं, शक्ति देती हैं और उसे मनुष्य-नाम को सार्थक बनाने का आदेश देती हैं। इन शक्तियो अथवा प्रेरणाओं के नाम हैं—प्रेम और स्नेह; आनन्द, उत्साह, धैर्य, वीरता, साहस, निर्भयता; लालसा और कामना, भक्ति तथा श्रद्धा, विश्वास और सहनशक्ति; आध्यात्मिक शक्ति और आत्मसयम। अनेक श्रेष्ठ दुःखान्तकीयो की मूल-भावना में धार्मिक भावनाओं तथा मनुष्य की नैसर्गिक प्रवृतियों का द्वन्द्व पूर्णतया: स्पष्ट है और इसी द्वन्द्वपूर्ण भावना को लेकर ही अनेक श्रेष्ठातिश्रेष्ठ नाटकों का निर्माण यूनानी युग में हुआ और उसकी परम्परा आधुनिक काल तक बनी हुई है।

विज्ञान ने भी जिन क्षेत्रों को अपना कर उनका विवेचन दिया उन सबकी समष्टि श्रेष्ठ नाटकों में मिलेगी। वंश-परम्परा, पैतृक तथा मातृक प्रभावों का वैज्ञानिक विश्लेषण,बाल्यकाल की पारवारिक तथा सामाजिक व्यवस्था, तथा व्यक्ति और व्यक्ति को बनाने-बिगाड़ने वाले अन्यान्य साधनों को जब नाटककार ने नाटको के विषय रूप मे प्रयुक्त किया तो उनमे एक नवीन स्फूर्ति तथा एक नवीन प्रवाह आ गया। और यदि सच पूछा जाय तो व्यक्ति तथा व्यक्तित्व को उन्नत बनाना ही धर्म का प्रमुख ध्येय है। नाटककारों का यही प्रमुख उद्देश्य होना चाहिए कि वे अपनी कला द्वारा व्यक्तित्व अन्तर्द्वन्द्व, पैतृक तथा मातृक प्रभाव, वंश-परम्परा, सामाजिक व्यवस्था, पूँजी की शक्ति, राजनीतिक तथा सामाजिक षड्यन्त्र, मानव की प्रकृति तथा नियति और भाग्य से संबंधित जितने द्वन्द्व हो सकते हैं सब का सम्यक प्रदर्शन करें। यह सही है कि जैसे-जैसे नाटककार इनका प्रदर्शन करेगा उसे व्यक्तित्व

के परिवर्त्तन तथा प्रगति का आभास मिलता रहेगा; और जैसे-जैसे व्यक्तित्व रहस्यपूर्ण जीवन-शक्तियों तथा भाग्य से होड़ लेता रहेगा त्यों-त्यों नाटक अत्यन्त हृदयग्राही होता जायगा।

नाट्य-साहित्य के प्रथम निर्माताओं ने जो विषय पहले-पहल नाटकीय प्रदर्शन के लिए चुना वह अत्यन्त महत्वपूर्ण था और आज तक उसका महत्व ज्यों का त्यों बना हुआ है और कदाचित जब तक मानव, मानव बना रहेगा उसे इस विषय को महत्वपूर्ण मानना ही पड़ेगा। यह महत्वपूर्ण विषय है—दैवी प्रताडना-विशेषतः ऐसे व्यक्तियों के जीवन में जिन्होने कोई भी ऐसा कार्य नहीं किया जो उनको उस प्रताड़ना का भागी बनाए। साधु-प्रकृति के मनुष्यों तथा पुण्यात्माओं को अपार कष्ट मिला है; सन्तों को अपार प्रताड़ना का भागी होना पड़ा है; ऐसे व्यक्तियों को यातनायें भुगतनी पड़ी हैं जो कभी भी उसके योग्य नहीं कहे जा सकते। बालको की असमय मृत्यु; आकस्मिक प्राण-हन्ता घटनायें; युद्ध म निरीह सिपाहियो की हत्या, महामारी और भुभुक्षि की यातनाएँ; मृत्यु-मार्ग पर वृद्धो की दुःखद यात्रा; आखिर होती ही क्यों है? निरीह बालक काल-कवलित क्यो होते हैं; निर्दोष तथा पुण्यात्मा दण्ड क्यो पाते हैं; निष्पाप तथा भोले-भाले व्यक्ति अपने प्राण क्यो गॅवा देते हैं? इसका रहस्य क्या है? ईश्वर के दण्ड-विधान में तर्क कहाँ तक है? मनुष्य तथा ईश्वर के संबध में कौन सा रहस्य निहित है। सर्वव्यापी, सर्वशक्तिमान, जगन्नियन्ता जो अपनी कृपा द्वारा मनुष्य को बनाता है अपनी शक्ति से उसे प्रताड़ित क्यों करता है। वह भले तथा बुरे को उसके कर्म-समान फल क्यों नहीं देता? इस रहस्यपूर्ण प्रश्न को, जो मूल रूप मे सभी श्रेष्ठ साहित्य को प्रेरणा देता रहा है, संसार से प्रथम नाटककर ने भी अपनाया। पूर्व-ईसा ही इस लेखक ने अपना नाटक अवश्य लिखा होगा; परन्तु लेखक के नाम का पता नहीं और उसने कहाँ इस श्रेष्ठ नाटक की रचना की इसका भी कोई ऐतिहासिक लेखा नहीं

मिलता। नाटक का नाम है 'जॉब'।[1] और यह नाटक इसीलिए अत्यन्त महत्वपूर्ण है कि नाटककार ने उस युग में प्रचारित जिन

---

१. नाटक की कथावस्तु अत्यन्त सरल है। जाब, ऊज़ प्रदेश का अत्यन्त न्यायी, पुण्यात्मा, प्रजापालक तथा श्रद्धालु शासक है। सम्पन्नता उसकी चेरी है और ईश्वर पर उसे अपार श्रद्धा है। स्वर्ग के देवों में उसकी चर्चा जब होती है तो शैतान यह कहता है कि जाब की श्रद्धा-भक्ति केवल स्वार्थ साधना है और दुःख पड़ते ही वह समस्त श्रद्धाभक्ति विदा कर देगा। प्रश्न यह उठता है कि जाब स्वार्थ-साधक है अथवा अटल-भक्ति वाला व्यक्ति। उसकी पूर्ण परीक्षा का आदेश दिया जाता है और शैतान धीरे-धीरे उसकी सारी सम्पन्नता हर लेता है; उसे भिखारी बना देता है और घोर शारीरिक यातनाएँ देता है। फिर भी जाब अपनी श्रद्धा तथा भक्ति पर अटल रहता है। उसकी स्त्री बल्कि कभी-कभी उसके भक्ति की हँसी उड़ाती है परन्तु उसकी दृढ़-निष्ठा अडिग रहती है। उसकी शारीरिक यातना उसके लिये असह्य हो जाती है; उसके अनेक मित्र संवेदना प्रगट करते आते हैं; एक उसको अपने पापों की क्षमा माँगने का आदेश देता है; दूसरा ईश्वरीय दण्ड को न्याय-सगत घोषित करता है और तीसरा उसके असमंजस को और भी बढ़ा देता है। जाब इस दैवी न्याय के प्रति असन्तोष प्रकट कर जीवन तज देना चाहता है: वह बार-बार ईश्वर की दुहाई देता है पर उसकी सुनवाई नहीं होती; वह हताश हो जाता है। वह केवल यही कह कर सन्तोष पा लेता है कि यह प्रश्न उसकी समझ के परे है; दैवी रहस्यों को वह अपनी मानवी आँखों से नहीं परख सकता। मनुष्य का धर्म दैवी-विधान के सम्मुख घुटने टेकना मात्र है। बहुत कुछ अंश में यही विषय सत्य-हरिश्चन्द्र समान अन्यान्य नाटकों में मिलेगा; परन्तु केवल फर्क इतना होगा कि अन्त में देवता स्वयं आकर अपने भक्त को स्वर्ग-धाम ले जायेंगे।

उन्नत भावनाओं का प्रदर्शन किया, जिन मानवी अनुभवों पर उसने प्रकाश डाला वे अब तक लोकप्रिय हैं; तथा जिस दैवी-रहस्य की ओर उसने संकेत किया उसका उद्घाटन आज तक नहीं हो सका।

इस नाटक की कथावस्तु के विवेचन पश्चात् कुछ दार्शनिक निष्कर्ष सरलता से निकल सकते हैं। पहला निष्कर्ष यह है कि हमें जीवन को सम्पूर्ण रूप में और अविचलित हो परखना चाहिये; दूसरे कितने ही दुःख क्यों न पड़ें अपने नैतिक मार्ग पर अडिग रहना चाहिये; तीसरे सत्य मार्ग का अनुसरण ही सबसे बड़ा कर्त्तव्य है और चौथे मानव को आध्यात्मिक शान्ति की चरम आवश्यकता है। श्रद्धा तथा प्रेम, मानव की अमूल्य निधि हैं। इसके साथ ही साथ यह भी सहज ही में कहा जा सकता है कि मनुष्य जिसकी शक्तियाँ सीमित हैं; जो सागर की बूँद समान है; वह असीम तथा परम-आत्मा रूपी अथाह-सागर को कैसे अवगाह सकता है? इस सत्य को हृदयंगम करना ही उसका प्रमुख कर्त्तव्य है। निस्सीम को परखने और समझने के लिए मनुष्य को स्वतः देवता होना पड़ेगा।

इसमें सन्देह नहीं कि जिस समस्या को लेकर नाटककार ने रचना की और उसका जो भी हल जिस रूप में भी वह प्रस्तुत कर सका वह सन्तोष-जनक नहीं। सन्तोष-जनक वह हो भी कैसे सकता है! प्रश्न तो हल हुआ ही नहीं; केवल श्रद्धा रखने का आदेश ही मिला। कदाचित् इस समस्या का कोई हल है भी नहीं; यदि है तो जीवित प्राणी उसे नहीं जानता : ससार के परे जो दूसरा संसार है वहाँ पहुँचकर शायद कोई सन्तोषप्रद उत्तर मिल सके परन्तु वहाँ से लौट कर आया ही कौन है? इसका यह अर्थ हो सकता है कि यदि मनुष्य, प्रकृति की अविचल व्यवस्था तथा अटल नियमों के चक्कर में आकर दण्ड पाता है तो वह पापी नहीं कहा जा सकता। इससे यह भी निष्कर्ष निकाला जा सकता है कि प्रकृति की अटल व्यवस्था जो अपने चक्र में अनेक निर्दोषों को पीसती चलती है, अनेक रूप में लाभदायक भी

है। इसके द्वारा हमारे विश्वास की पुष्टि होती है; हमें शक्ति मिलती है और यह सन्तोष प्राप्त होता है कि हमने जो कुछ भी किया सत्यपालन के लिए ही किया। दुःख तथा दण्ड सभी को मिलते रहते हैं; मानवी आत्मा को शुद्ध रखना ही जीवन की सबसे बड़ी जीत है।

यूनानी नाटककार ईस्किलस ने भी, पूर्व ईसा ५२५ में, इसी विषय के आधार पर अपना महान नाटक[1] लिखा। जैसा कि हम

---

१. 'प्रेमीथ्यूज़ बाउन्ड'। इस नाटक की भी कथावस्तु अत्यन्त सरल किन्तु प्रभावपूर्ण है। कथावस्तु, प्राचीन पौराणिक गाथा प्रोमीथ्यूज के जीवन से संबंधित है। प्रोमीथ्यूज स्वयं देवता हैं और जीयस देवता के आदेशों की अवहेलना कर वह मानव को सुखी बनाने के लिये स्वर्ग की ज्ञानाग्नि चोरी से ले आते हैं। आदि काल के मनुष्य का जीवन जानवरों से भी बदतर था। रहने के लिये ये पृथ्वी खोद कर गड्ढे बनाते; कीड़े-मकोड़े के सहवास में जीवन व्यतीत करते; मांस नोच कर खाते। उन्होंने मनुष्य को कृषि, उद्योग व्यवसाय तथा सभ्यता के नियमों से दीक्षित किया; ज्योतिष, वनस्पतिशास्त्र, खनिज विद्या इत्यादि सिखला कर बर्बर मनुष्य को सभ्य बनाया। सभ्य जीवन-यापन के ये साधन बतलाकर उन्होंने मनुष्य को एक अमूल्य वरदान दिया। वह वरदान था—'आशा'—जिसके सहारे मनुष्य घोर से घोर पीड़ा तथा यातना सह कर भी अपना मनुष्यत्व बनाये रख सकता था। परन्तु इस मानवी कार्य के लिये जीयस ने क्रोधवश उन्हें अपार दण्ड दिया।

प्रोमीथ्यूज काकेशिया के हिमाच्छादित पर्वतों की चोटी पर बन्दी कर दिये गये। ठिठुरते शीत में, प्रकृति के हिमखण्डों से टूटती हुई प्रचण्ड वायु उन्हें मृत्यु की प्रताड़ना देने लगी। शक्ति तथा प्रचंडता नामक दो देवताओं को उन्हें हिमशिखरों पर लोहे की मजबूत सलाखों से जड़ देने का आदेश मिला। धातु तत्व के देवता को, जिन्हें यह कार्य सौंपा गया, प्रोमीथ्यूज के दुःखी जीवन को देख कर अत्यन्त ग्लानि हुई परन्तु

पहले कह चुके हैं यूनानी नाटककार धर्म तथा धार्मिक त्योहारों से संबंधित ही विषयों पर नाटक रचना किया करते थे और उनमें भाग्य की विडम्बना कर्मों का प्रतिफल तथा आत्म-संशोधन के विचार ही मूलतः रहा करते थे।

---

शक्ति तथा प्रचण्डता नामक देवताओं ने उनके सहानुभूति की भर्त्सना कर उन्हें अपना कार्य करने पर बाध्य किया। जब तक प्रोमीथ्यूज के प्रताड़क सम्मुख रहे उन्होंने एक शब्द भी नहीं कहा; परन्तु उनके जाते ही उनकी वाणी फूट पड़ी। उन्होंने अपनी इस विषम दशा पर विचार करना शुरू किया और अपने मानव प्रेम को साक्षी रखकर अपनी निर्दोषिता प्रमाणित की। अनुचित दण्ड का विरोध करते हुए उन्होंने उस दण्ड के विधायकों की कानों में अपनी आवाज पहुँचाई; उन्होंने अपनी निस्वार्थ सेवा, मानव-प्रेम तथा त्याग की दुहाई दी। परन्तु शक्तिशाली जीयस न पिघले : वह उनका पूर्ण आत्म-समर्पण चाहते थे, तभी उनका दण्ड कम किया जा सकता था। प्रोमीथ्यूज के अनेक शुभचिन्तक संवेदना प्रकट करते हुए उनको आत्मसमर्पण कर देने की सलाह देने लगे। परन्तु युग-सेवी प्रोमीथ्यूज का कहना था कि देव-लोक मानव से ईर्ष्या करता है और उसके भविष्य को नहीं पहचानता, और जनसेवी प्रोमीथ्यूज अपना आदर्श नहीं त्याग सकता। उन्हें अब देवताओं के क्रोध तथा उनके द्वारा पाये हुए दण्ड का जरा भी सोच और भय नहीं, वे अपनी मर्यादा पर अटल रहेंगे। वे यह भी कहते हैं कि उनके पास एक ऐसा रहस्यपूर्ण ज्ञान है जो देवताओं को नष्ट-भ्रष्ट कर देगा। इस रहस्य को भी देवता-वर्ग जानना चाहता है; परन्तु प्रोमीथ्यूज भय और त्रास दिखाने पर भी इसे बतलाते नहीं। अन्य देवता उन्हें समझाने बुझाने आते हैं : वे उनकी एक नहीं मानते। वे घोषित करते हैं कि समस्त संसार की समस्त यातनाएँ वे सहन करने पर प्रस्तुत हैं। उनके जीवन को प्रज्वलित करने वाली शक्ति—उनकी जीवात्मा अमर है, अमिट

मध्ययुग में लिखे गये धार्मिक रहस्यों से पूर्ण नाटक तथा सन्तों की जीवनी से संबंधित आश्चर्यजनक कथाओं सभी में, यही जटिल विषय प्रस्तुत है। इस अन्धकार के युग में भी जब मनुष्य अपने को समस्त विश्व का केन्द्र समझता था; जल-थल-नभ के प्राणियों को अपने स्वार्थ-साधन का यंत्र मात्र समझता था। तब भी वह इन्हीं गूढ़ प्रश्नों का उत्तर ढूँढ़ने में संलग्न रहता था। मैं कौन हूँ? क्या हूँ? जीवन का उद्देश्य क्या है? मृत्यु का कारण क्या है? अनन्त क्या है? मानव से उसका क्या संबंध है? इन सभी विषयों में मनुष्य तथा परिस्थितियों के द्वन्द्व की भावना निहित रहती थी। मनुष्य का अज्ञान, पाप और पुण्य की भावना, दण्ड तथा पुण्य-फल इन सब विषयों पर नाटककार की दृष्टि केन्द्रित रहा करती थी। मध्ययुग के नाटकों के विषय तथा नाटककारों की रचनायें इस कथन की पुष्टि करती हैं कि धार्मिक भावनाओं का द्वन्द्व ही अनेक नाटकों का मूल विषय रहा है। इनमें सबसे महत्वपूर्ण नाटक 'एवरीमैन' के कथानक[1]

---

है। यहीं पर नाटक का अन्त हो जाता है, चूँकि नाटक के अन्तिम भाग अप्राप्त हैं यह नहीं कहा जा सकता कि महान नाटककार ईस्किलस ने इसका अन्त किस प्रकार किया होगा। परन्तु समस्या पुरानी है— मनुष्य की अनुचित प्रताड़ना। देवों का अनियमित त्रास। इसका कारण क्या है?

१. एवरीमैन के जीवन को परखने के लिए ईश्वर मृत्यु को आदेश देते हैं और मृत्यु अकस्मात उनके सम्मुख आकर उनको अनन्त-मार्ग पर चलने की आज्ञा देती है। एवरीमैन निष्प्रभ तथा हताश हो अपने अनेक मित्रों को अपना साथ देने के लिये आमंन्त्रित करते हैं। उनके मित्र-वर्ग उनकी ओर कुछ काल तक तो उन्मुख रहते हैं परन्तु इस दुरूह यात्रा पर साथ जाने में असमर्थता प्रकट करते हैं। परन्तु उनका केवल एक साथी है जो उनके साथ चलने पर प्रस्तुत है। वह है उनका

द्वारा स्पष्ट किया गया है कि मनुष्य के अच्छे कर्म ही उसका साथ अन्त तक देते हैं। यह कथानक बौद्ध-धर्म की एक लोकगाथा पर आधारित ज्ञात होता है।

इस नाटक के विषय का मूल विचार स्पष्ट है। मनुष्य को संसार में किसका आधार ढूँढ़ना चाहिए? क्या मनुष्य अपनी अनन्त की यात्रा के लिये संबल सहित तैयार है? क्या वह यह तो नहीं भूल गया कि उसका अन्त समय निकट है? मनुष्य के पार्थिव संबंधों का मूल्य क्या है? यही प्रश्न तो आज भी सबको व्यस्त किये हैं!

पन्द्रहवीं शताब्दी के अन्त तथा सोलहवीं शती के आरम्भ में दैवी प्रताड़ना सबंधी विषयों पर ही श्रेष्ठ नाटक रचे गये जिनमें मुख्य शेक्सपियर लिखित 'किंग लियर' माना जा सकता है। लियर को अपने पुत्री-प्रेम के प्रतिफल में अनेक मानसिक यातनायें सहनी पड़ती हैं और जिन कन्यायों को उन्होंने अपनी समस्त पैतृक-सम्पत्ति बाँट दी वे ही उसकी अवहेलना करती हैं; उसके विरुद्ध युद्ध करती

---

पुण्य-कर्म। पुण्य कर्म अपने अन्यान्य साथी इकट्ठा कर देते हैं—ज्ञान, शक्ति, सौंदर्य, सभी कुछ न कुछ उसका साथ देने पर प्रस्तुत होते हैं परन्तु अन्त तक साथ नहीं दे पाते। ज्ञान बेचारा काफी दूर तक साथ जाता है। परन्तु मृत्यु-द्वार पर वह भी विदा माँगता है। ऐसी परिस्थिति में केवल शुभ कार्य ही उसके साथ रहते हैं और मरणोपरान्त भी साथ देते हैं। जिस बौद्ध-कथा पर यह कथानक आधारित ज्ञात होता है उसका नायक एक ऐसा व्यक्ति है जिस पर बहुत ऋण है। जब देश का राजा उसे सब ऋण चुकाने की आज्ञा देता है तो वह अपने दो मित्रों—सम्पत्ति, मित्र, और सम्बन्धिओं से सहायता माँगते हैं परन्तु वे सभी विमुख हो जाते हैं। केवल उसके पुण्य कर्म ही उनके काम आते हैं; ये पुण्य-कर्म उनकी श्रद्धा, आशा, सहानुभूति, प्रेम, दान तथा मानवता की समष्ठि मात्र हैं। इन्हीं के द्वारा उनका उद्धार होता है।

हैं और उसे बन्दी बना कर पागल कर देती हैं। इसके विपरीत जिस पुत्री को उन्होंने तिरस्कार के सिवाय कुछ भी नहीं दिया वही उनकी सेवा-सुश्रूषा मे तत्पर रह भाग्य के हाथ अपने प्राण तज देती है। इस विधि-विधान का आशय क्या है? क्या लियर के पुत्री-प्रेम का यही प्रतिफल होना चाहिये था? क्या दैव ने उन्हें अनुचित रूप से दण्ड नहीं दिया?[1] इन्हीं प्रश्नों पर पुनर्जीवन काल के तथा उसके बाद लेखकों ने अपने नाटकों मे विचार किया।

---

१. कुछ चिन्तनशील व्यक्तियों का कथन है कि विशाल नैतिक नियमों का विरोधी व्यक्ति उनके चक्र में पड़कर प्राण तज देता है। लियर में भी यह विरोध प्रस्तुत है। उनका पुत्री-प्रेम सभी सीमा तोड़ देता है। पूर्वीय दर्शन सिद्धान्तों के अनुसार पूर्व कर्मफल के अनुसार ही मनुष्य बनता बिगड़ता है; और हमारा वर्तमान जीवन पूर्व जन्म के कर्मों का फल भोगने के लिये ही हमें मिला है। इस विधान के विरोध में यह कहा जाता है कि इस सिद्धान्त के द्वारा भाग्यवाद का प्रसार होगा। जिन कुटिल, क्रूर, हृदयहीन व्यक्तियों ने धर्म-सुधारकों तथा युग-सेवियों की हत्या कर डाली क्या वे ईश्वर के अस्त्र-समान प्रतिष्ठित किये जाँय जिन पर ईश्वर इतना बड़ा दैवी दायित्व रखता है? क्या वे हत्यारे न कहला कर ईश्वरीय-शक्ति के प्रतीक माने जाँय? फिर जब हमें अपने पूर्वजन्म का किंचित मात्र भी स्मरण नहीं तो उसका प्रतिफल इस वर्तमान जीवन में पाना मनुष्य के विरुद्ध ईश्वर का षड्यंत्र ही कहा जायगा, क्योंकि जो व्यक्ति प्रतिफल भुगत रहा है वह वही व्यक्ति नहीं जिसने पूर्वजन्म में पाप बटोरे थे। इस विवेचन के विपक्ष में यह कहा गया है कि पूर्व के दर्शन सिद्धान्त जीवन का वर्गीकरण नहीं करते; वे जीवन की एकता पर जोर देते हैं। यह जीवनचक्र अनादिकाल से चला आ रहा है और यह चक्र भविष्य में इसी प्रकार चलता रहेगा— इसका आदि अन्त नहीं। यहाँ तक कि जगन्नियन्ता भी इस चक्र

आधुनिक युग के नाटकों के विषयों की झाँकी पहले-पहल हमें गर्टो[1] रचित डाक्टर फाउस्टस[2] नामक नाटक में मिलती है। उन्होंने ही पहले पहल विश्व को ईश्वर द्वारा परिचालित तथा नियन्त्रित न मान कर

---

को स्थगित नहीं कर सकता। इसीलिये हम बार-बार रामराज्य-स्थापना की दुहाई देते हैं, ईश्वर के अवतार की प्रतीक्षा करते हैं और आशा तथा श्रद्धा के सहारे जीवनयापन करने लगते हैं। कर्मभोग के दो महत्वपूर्ण फल होते है—एक तो इसके द्वारा भ्रातृ-भाव का सचार होता है क्योंकि हममें दुःखी व्यक्ति के प्रति सहज संवेदना उपजती है और दूसरे हम इन दैवी यातनाओं को आत्म-संशोधन का साधन समझने लगते है। परन्तु पक्ष और विपक्ष के तर्कों के आडम्बर में यह हमे न भूलना चहिये कि जीवन के रहस्य को मनुष्य मात्र नहीं सुलझा सका: निस्सीम को परखना सीमित शक्ति के मनुष्य के परे है।

१. प्रसिद्ध जर्मन साहित्यकार

२. डाक्टर फाउस्टस जो नाटक के नायक हैं, अत्यन्त ज्ञानी तथा वैज्ञानिक विशेषज्ञ हैं। उन्हे अपार ऐन्द्रजालिक ज्ञान प्राप्त है। इस ज्ञान के द्वारा वह अपार पार्थिक आनन्द की प्राप्ति चाहते है और शैतान के हाथों अपनी आत्मा बेंच देते है। उनकी उत्कट इच्छा है कि वे जीवन, मृत्यु तथा अनन्त का रहस्य समझ लें। वे आत्मा तथा शरीर की शक्तियों के द्वन्द्व से विह्वल होते है। आनन्द का जीवन प्रारम्भ होते ही उस आनन्द-सागर में वह पूर्णतः डूब जाते है। उनका एक स्त्री से प्रेम हो जाता है धीरे-धीरे वे उसे त्याग भी देते हैं। परन्तु कुछ ही दिनों बाद उनकी अपनी शक्ति पहचानती है; वे शैतान की मक्कारी को समझने लगते हैं, उन्हें अपनी सब भूलें याद आती हैं और वे ग्लानि से भर उठते हैं। आत्मग्लानि के होते ही शैतान उन्हें दूर ले जाता है; और कालान्तर में पापों की स्वीकृति तथा पश्चात्ताप के फलस्वरूप फाउस्ट को त्राण मिल जाता है।

उसे समस्त विश्व में अन्तर्हित देखने की प्रवृत्ति यूरोपीय साहित्यकारों को दी। इस प्रवृत्ति की मान्यता सम्पूर्ण उन्नीसवीं शताब्दी में रही। इस परिवर्त्तित दृष्टिकोण का फल यह हुआ कि इससे जीवन-विकास के सिद्धान्तों की पुष्टि हुई और मनुष्य के व्यक्तित्व को विशेष महत्त्व प्राप्त हुआ। इससे यह सिद्ध हुआ कि जीवन-शक्ति व्यक्तित्व के माध्यम द्वारा ही अपनी फल-प्राप्ति करती है। फाउस्ट का विषय है—जीवन-रहस्य! क्या मृत्यु ही जीवन का अन्त है? फाउस्ट, शैतान के हाथों अपनी आत्मा बेंच देता है और उसके फलस्वरूप उसे शक्ति, सौंदर्य और आनन्द का वरदान प्राप्त होता है। वह पार्थिव आनन्द के झूले में झूलता रहता है; परन्तु एक समय ऐसा आता है जब उसकी बन्दी आत्मा चीत्कार कर उठती है। घोर मानसिक यातना सहने तथा अपने पापों की स्वीकृति के फलस्वरूप और एक स्त्री के सहयोग द्वारा उसे त्राण मिलता है। इस घटना से इस विषय का संकेत भी मिलता है कि क्या पाप का अनुभव आत्म-ज्ञान-प्राप्ति के लिये आवश्यक है? इस वर्ग के नाटक मनुष्य की अपार तृष्णा, उसकी अमिट लालसा, उसकी अनियंत्रित उत्कण्ठा का परिचय देते हैं। मनुष्य अपने उद्देश्य-सिद्धि में किस हद तक जा सकता है; उसकी मानसिक अशान्ति उसे कौन-कौन से साधन अपनाने पर बाध्य करती है और शान्ति की खोज में मनुष्य किस प्रकार विह्वल हुआ करता है। इन्हीं विशाल प्रश्नों की छाया आधुनिक नाटकों की विषय-वस्तु में प्रतिबिम्बित है।

उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट है कि दैवी तथा प्रकृति के रहस्यों को समझने में मनुष्य अपनी सीमित शक्तियों को किस प्रकार प्रयुक्त करता है। प्रकृति अपनी रहस्यमयी शक्ति द्वारा मनुष्य को ठगती रहती है और ज्यों-ज्यों मनुष्य उसके पाश में फँसता जाता है त्यों-त्यों उसको सन्तोष सा प्राप्त होता है। किन अनगिनत साधनों द्वारा वह मनुष्य को अपने हाथ का खिलौना बना लेती है; वह कैसी-कैसी

लालसायें जाग्रत करती है और मनुष्य भी उसके रहस्य को हृदयंगम करने के लिये क्या नहीं कर बैठता। मनुष्य का समस्त कला प्रयोग प्रकृति के रहस्योद्घाटन का साधन मात्र है; समस्त दर्शन उसके नियमो के विश्लेषण तथा विवेचन के आधार मात्र हैं तथा समस्त धर्म शास्त्र उसके जीवन को परखने की दृष्टि मात्र हैं। घूम-फिर कर वही पुराना प्रश्न फिर सम्मुख आता है—क्या अनुभव बिना जीवन के रहस्यों का उद्घाटन नहीं हो सकता ? क्या बिना पाप का अनुभव किये पुण्य के दर्शन दुर्लभ होंगे ? इन प्रश्नो के आधार-भूत वही पुराने विचार हैं—वंशपरम्परा, इच्छा शक्ति, नियति। इन्ही तीनों के द्वारा मनुष्य अपनी आत्मसिद्धि में सफल अथवा विफल होता रहेगा।

उन्नीसवीं शती के विचारों में भी यह प्रश्न महत्वपूर्ण रहा कि पाप अथवा बुराई संसार में जन्म ही क्यों लेती है ? उसके मूल में क्या है ? उससे त्राण किस प्रकार मिल सकेगा ? पुण्यात्मा दुःख तथा त्रास क्यो पाते हैं ? गुणी तथा मानी अनुचित दण्ड के भागी क्यों होते हैं ? विधि की इस विडम्बना का रहस्य क्या है ? कुछ लेखकों ने श्रद्धा की पतवार मनुष्यो को पकड़ा कर उसे जीवन-सागर में यात्रा करने छोड़ दिया; कुछ ने जीवन को रहस्यपूर्ण घोषित करते हुए यह सिद्धान्त बनाया कि जब तक मृत्यु का आवरण मनुष्य को घेरे है वह इस रहस्य को समझ ही नहीं सकता। मृत्यु एक घूंघट है जो हटते ही मानव-सुन्दरी की पूर्ण आभा प्रदर्शित कर देगी। कुछ श्रेष्ठ कवियो ने भय, घृणा, ईर्ष्या, तीनो को समस्त मनुष्य समाज का घोर शत्रु समझ उन्हे जीवन से निकाल फेंकने का आदेश दिया। उनके विचारो के अनुसार इन्ही तीनों के द्वारा मानव-जीवन त्रस्त रहता है और इनके न रहने पर जीवन शान्तिमय तथा सुखी होगा। उन्होंने प्रेम को ही समस्त ससार का मूल आधार माना और भ्रातृभाव, स्वतन्त्रता तथा समता के आदर्शों को ग्राह्य बतलाया।

उन्होंने आत्मशक्ति की महत्ता स्थापित कर पात्रों को तथा मनुष्य की कमजोरियों को चुनौती देने का आदेश दिया।

उन्नीसवीं के उत्तरार्द्ध तथा बीसवीं शताब्दी के पूर्वार्द्ध में जिन-जिन विषयों को नाटककारों ने अपनाया उनका सम्पूर्ण-विवरण कठिन ही नहीं वरन असम्भव है। कारण यह कि मनुष्य से सम्बधित जितने भी विषय हो सकते हैं सबको एक-एक कर नाटककारों ने अपने नाटक में प्रयुक्त किया और कुछ ऐसे कलाकारों ने इस युग में जन्म लिया जिनके प्रभाव का मूल्यांकन सरल नहीं। मनुष्य के पारिवारिक जीवन की उलझनें, उसके सामाजिक जीवन की समस्यायें, उसके आर्थिक तथा राजनीतिक जीवन की जटिलतायें, उसके मानसिक तथा आध्यात्मिक जगत के विषम द्वन्द्व—सब पर अनेक रूप से श्रेष्ठ नाटककारों ने नाटकों में अपने विचार प्रकट किये। यद्यपि इन सब उपरिलिखित विषयों पर श्रेष्ठ नाटकों की रचना नहीं हुई परन्तु इनमें से अनेक ऐसे विषयों को नाटककारों ने चुना जिनके व्यापक प्रभाव आज तक विदित हैं और कदाचित् उनका प्रभाव भविष्य में भी तब तक बना रहेगा जब तक ये समस्यायें पूर्णतया हल नहीं हो जाती।

## २

## बुद्धिवाद का प्रसार

*उपक्रम*—यदि ऐतिहासिक रूप से देखा जाय तो प्राचीन काल से अब तक नाटकों के विषय तथा विषय-प्रयोग में निरन्तर परिवर्तन होता आया है और कदाचित भावी युगों मे भी होता रहेगा। जो नाटक धर्म तथा धार्मिक भावनाओं की छत्रछाया में पल्लवित-पुष्पित हुए, समाज से प्रोत्साहित हुए, उन्हें बुद्धिवाद से अत्यन्त उच्च स्तर पर

पहुँचाया। चौदहवीं शताब्दी के धर्म तथा सन्त-जीवनी संबंधी नाटकों के युग की समाप्ति पश्चात् शेक्सपियर जैसे महान् कलाकार तथा उनके अन्य समकालीन नाटककारों ने मानव चरित्र की गहराइयों को नापा, उनका अत्यन्त सूक्ष्म वैज्ञानिक विश्लेषण प्रस्तुत किया और वातावरण तथा परिस्थिति और नाटकों के नायकों को समरूप में महत्व दिया। जब शेक्सपियर के युग की मानसिक प्रेरणा शान्त हो गई तो उनके अनुयायी मानव चरित्र के छोटे-मोटे पहलुओं पर विचार करने लगे, परिस्थिति तथा कथावस्तु को महत्व देने लगे और अतिशयोक्ति के प्रयोग द्वारा समय के अन्तर्गत प्रसारित क्रूरता, बर्बर पाशविकता, हत्या, प्रतिशोध तथा दरबारों का कुत्सित जीवन, इन्द्रजाल तथा जादूगरी, दुखान्तकीयों में तथा मध्यमवर्गीय समाज और निम्नवर्ग के व्यक्तियों के प्रतिदिन जीवन का प्रदर्शन सुखान्तकीयों में करने लगे। पारिवारिक आदर्शों की धूम-सी मच गई और अनेक नाटककारों ने आदर्श पत्नी तथा सम्मानित स्त्री जगत् से संबंधित अनेक नाटकों की रचना की और पारिवारिक नैतिकता का प्रसार किया। पुरुष तथा स्त्री के अवैध संबंधों पर अनेक नाटककारों ने अपनी लेखनी उठाई और प्राचीन सामाजिक तथा पारिवारिक परम्परा के अनुसार उनका प्रदर्शन कर, उनके सुधार के पश्चात् उनकी प्रशंसा की। दुःखी वैवाहिक जीवन के अनेक कारणों पर प्रकाश डालते हुए नाटककारों ने पति-पत्नी के संबंध को पुष्ट करने की चेष्टा की, पतिव्रता नारियों द्वारा पति-सुधार[1] के अनेक दृश्य प्रस्तुत किये और पथभ्रष्ट पति की भर्त्सना की। साधारणतः सुखान्तकीयों में पारिवारिक जीवन के आदर्शों का प्रतिपादन हुआ, आत्म-सम्मान तथा परिवार-सम्मान के जटिल

१. ये विषय बीसवीं शताब्दी के हिन्दी के रोमाञ्चक तथा पौराणिक नाटककारों को भी प्रिय हुए। बेताब तथा राधेश्याम के नाटकों में यही तत्त्व प्रधान है।

प्रश्नों पर विचार करते हुये हिंसात्मक साधनों के स्थान पर क्षमा, सन्तोष तथा शान्ति को स्तुत्य माना गया। सिद्धान्त-रूप में सुखान्तकीयों का आधार पचतत्त्व से बने शरीर के किसी एक तत्व की अधिकता थी जिसके कारण मनुष्य का समस्त व्यक्तित्व दूषित तथा हास्यास्पद हो जाता है। क्रोध, ईर्ष्या, गर्व, इत्यादि दुर्गुणों को आधार मान कर अनेक उपहासास्पद पात्रों का सफल निर्माण हुआ। इस सिद्धान्त की मान्यता सुखान्तकी लेखकों में बहुत काल तक रही।

सत्रहवीं तथा अठारहवीं शताब्दी के नाटकों का मुख्य विषय-आधार शूर-वीर व्यक्तियों की उच्चाकांक्षा तथा विषम और लालसा-युक्त सामाजिक जीवन था; और व्यंग्य ही उसके प्रदर्शन का सहज साधन था। पुराने नाटकों के नायक अपूर्व शक्ति तथा असाधारण मानसिक बल से आभूषित रहते थे। परन्तु नवीन नायकों के हृदय में भावनाओं के प्रसार की अपार क्षमता थी। इस काल में ऐसे शूर-वीर नायक चुने गये जिनमें अनुभव करने की शक्ति अत्यधिक थी। उन्होंने अपने सम्मान की रक्षा अपने बाहुबल से की और उस बाहुबल को उत्साहित करने वाला साधन था, प्रेम और स्नेह। जहाँ कहीं द्वन्द्व प्रदर्शित किया गया वह गुणों का ही द्वन्द्व था अवगुणों का नहीं।

इस युग के नाटककारों ने सुखान्तकी रचना में व्यंग्य तथा हास्य का इतना उत्कृष्ट प्रदर्शन किया जिसकी तुलना कदाचित किसी अन्य युग के नाटककारों से नहीं हो सकती। जिन-जिन सामाजिक बन्धनों की खिल्ली उन्होंने उड़ाई उन पर पुनः हमारे आधुनिक युग ने नाटकीय रूप में विचार किया। जिन आडम्बरपूर्ण नैतिक भावनाओं का प्रसार पुराने नाटककारों ने किया और जिन पाखण्डपूर्ण सम्बन्धों को महत्वपूर्ण घोषित किया उन सब को इस युग के नाटककारों[1] ने हास्यास्पद रूप में प्रदर्शित किया। यद्यपि ये नाटककार भी नैतिक का

१. शेरिडन, गोल्डस्मिथ।

प्रसार चाहते थे परन्तु ऐसी नहीं जिसमें चीख-पुकार ही अधिक हो, तत्व कुछ नहीं। साधारणतः इन लेखकों ने समस्त जीवन पर व्यंग्य बाण बरसाये और नैतिकता के नाम पर प्रसारित पाखण्डों की इन्होंने खूब ही खबर ली।

उन्नीसवीं शताब्दी के आरम्भ तथा बीसवीं के पूर्वार्द्ध तक नाटक के विषय लेखकों की व्यक्तिगत रुचि, आदर्श तथा उनके सिद्धान्तों के अनुसार चुने गये। इस युग में ज्ञान-विज्ञान का क्षेत्र अत्यन्त विकसित हो चला था; व्यवसाय तथा मशीन युग की नींव पड़ ही नहीं चुकी थी, दृढ़ भी हो चुकी थी; साम्राज्यवाद अपनी पराकाष्ठा पर पहुँच रहा था और साम्यवाद अपना विशाल त्रिनेत्र खोलने की चेष्टा कर रहा था। भ्रातृ-भाव समता, स्वतन्त्रता के जो नारे लगे थे और जिसके प्रभाव से समस्त यूरोप दहल उठा था, धीरे धीरे जनता के हृदय में घर करते जा रहे थे। धर्म की भित्ति हिल रही थी; रूढ़िवादी धार्मिक विचार विज्ञान के थपेड़ों से विह्वल हो रहे थे; सामाजिक सम्बन्धों पर तर्क की प्रखर किरणें पड़ने लगी थीं।

प्रथम महायुद्ध की समाप्ति से राजनीतिक क्षेत्रों में हलचल मची, अनेक राजनीतिक वादों का जन्म हुआ, राष्ट्रीयता तथा अन्तर्राष्ट्रीयता का द्वन्द्व आरम्भ हुआ, तानाशाही तथा प्रजातन्त्र और साम्यवाद के अदार्श एक दूसरे को सशंक दृष्टि से देखने लगे और राजनीतिज्ञों तथा अर्थ-शास्त्रियों ने मानव को एक बार फिर युद्ध की अग्नि में झोंक दिया। द्वितीय युद्ध समाप्त ही नहीं हुआ कि तृतीय महायुद्ध की भेरी धीरे-धीरे आजकल फिर बजने लगी। राजनीतिक तथा आर्थिक आदर्शों को साहित्य में प्रश्रय मिलने लगा और मार्क्सवाद का प्रसार हर ओर होने लगा। ऐसी अस्तव्यस्त परिस्थिति में साहित्य को सब वादों का लेखा रखना पड़ा और पिछले सौ वर्षों के साहित्य को देखते ही यह स्पष्ट हो जायगा कि शायद ही कोई मानवी क्षेत्र बचा हो जहाँ की रूढ़िवादी परम्परा हिला न दी गई हो। उपन्यास, गद्य,

कहानी, कविता, नाटक सब में इस विशाल अस्तव्यस्तता का प्रदर्शन मिलेगा। विज्ञान, मनोविज्ञान तथा मनस्तल-शास्त्र ने जो भी रही सही रूढ़ियाँ थीं सब को नष्ट-भ्रष्ट कर लेखको को एक नवीन दृष्टि-कोण अपनाने पर बाध्य किया। मनुष्य के पारिवारिक (मातृक तथा पैतृक) सम्बन्ध; सामाजिक—(व्यक्ति तथा समाज, व्यक्ति तथा वर्ग विशेष, व्यक्ति तथा अन्य व्यक्ति) सम्बन्ध, राजनीतिक आदर्श; आर्थिक सम्बन्ध; व्यक्तित्व के द्वन्द्व; मनस्तल के द्वन्द्व; और अन्यान्य अन्योनाश्रित सबधों को तर्क की कसौटी पर कसा जाने लगा है। बुद्धिवादी साहित्य के प्रसार की यही भूमिका है।

२

## इब्सेन

इब्सेन : बुद्धिवादी नाटकों के प्रवर्त्तक, सर्वसम्मति से इब्सेन ही माने गये हैं। जैसा कि हम पिछले पृष्ठों में देख चुके हैं प्राचीन काल से लेकर उन्नीसवीं शताब्दी के मध्य तक नाटकों मे या तो कथावस्तु के तत्व को विशेष महत्त्व दिया गया या नायको अथवा पात्रों की अनुभव-शक्ति तथा उनके चरित्र-विश्लेषण पर जोर दिया गया; कभी-कभी दोनों को ही महत्व मिला और साधारणतः पात्र और परिस्थिति के आधार पर ही नाटकों की रचना हुई। जिन पुराने साहित्यकारों ने इस साहित्यिक परम्परा को बदलना चाहा वे केवल शैली ही बदल सके, आधारभूत तत्वों को बदलना उनके लिये सभव न हुआ। कुछ लेखकों ने इन आधारभूत तत्वों को गौण समझ कर विचार तथा तर्क, बुद्धि तथा विवाद को महत्वपूर्ण समझ कर नाटक-रचना की परम्परा चलाई।

बुद्धिवादी नाटक परम्परा के अन्तर्गत एक विशेष प्रकार के नाटक का जन्म हुआ। इनमें किसी समस्या (राजनीतिक, सामाजिक, आर्थिक)

पर एक वादाविवाद के रूप में प्रकाश डालते हुए पक्ष और विपक्ष दोनों का प्रदर्शन किया गया। समस्यात्मक नाटक रचना शैली को अनेक आधुनिक नाटककारों ने अपनाया और इनकी परम्परा अंग्रेजी नाटककारों[1] ने ही चलाई। इससे यह तात्पर्य नहीं कि पुराने युगों के नाटकों में किसी समस्या पर प्रकाश डाला ही नहीं जाता था; प्राचीन तथा मध्य युग के नाटकों में समस्या प्रस्तुत थी और अत्यन्त महत्वपूर्ण भी थी और इस तथ्य को हम विस्तारपूर्वक स्पष्ट कर चुके हैं। परन्तु उस काल के तथा आधुनिक समस्यापूर्ण नाटकों में सबसे बड़ा भेद यह है कि आज के नाटक हमारे समाज के दिन प्रतिदिन के द्वन्द्व का प्रदर्शन करते हैं और उनका मुख्य आधार है वर्ग-संघर्ष। वे साधारणतः हमारे राजनीतिक, सामाजिक, पारिवारिक तथा आर्थिक जीवन के वैषम्य को स्पष्ट कर हमें उनपर तर्क रूप से विचार करने पर बाध्य करते हैं। इसके विपरीत प्राचीन नाटकों की समस्या वर्ग-संघर्ष पर आधारित न होकर आध्यात्मिक सत्यों पर ही विशेषतः आधारित थी; उसका सम्बन्ध हमारे पार्थिव जगत से कम वरन् आध्यात्मिक जगत से अधिक था।

दूसरे आज के समस्यात्मक नाटकों की शैली पुराने युग के नाटकों से कहीं भिन्न है। प्राचीन नाटककार मानवी भावनाओं का उत्कर्ष; आध्यात्मिक शक्ति की पराकाष्ठा; दैवी विधान की विशाल व्यवस्था अत्यन्त उत्कृष्ट तथा उन्नत रूप में व्यक्त कर मनुष्य को आध्यात्मिक जगत का प्राणी बनने का आदेश दिया करते थे। आज के समस्यात्मक नाटक हमारी व्यक्तिगत न्यूनताओं तथा सामाजिक और राजनीतिक तथा आर्थिक विधान की आलोचना तथा उसका वैज्ञानिक विश्लेषण प्रस्तुत कर व्यक्ति को उस वैषम्य को दूर करने का आदेश देते हैं। प्राचीन नाटकों का वातावरण समुन्नत, उत्कृष्ट तथा आत्मा को ऊँचे

---

१. गाल्सवर्दी

ले जानेवाला होता था। आज के समस्यात्मक नाटक हमको हमारे पार्थिव जगत की विषमतापूर्ण परिस्थितियों पर तर्क-रूप से विचार करने का आग्रह करते हैं। पहले वर्ग के नाटकों की आत्मा अध्यात्मवाद से प्रेरित थी; आज के नाटकों की आत्मा तर्क से उद्वेलित है। प्राचीन काल के नाटकों का नायक नियति से उलझता था, मध्यकालीन युग का नायक अपने चरित्र के वैषम्य से होड़ लेता था और आज का नायक प्रस्तुत परिस्थिति के अखाड़े में युद्ध करता है।

बुद्धिवादी नाटककार विशेषतः शिक्षित वर्ग के लिये ही अपने नाटक लिखते हैं क्योंकि वे ही उसके तर्क को सफल रूप में समझकर प्रस्तावित सत्य को हृदयगम करेंगे। वे हमारे सामाजिक तथा आर्थिक जीवन से संबंधित ऐसे सत्यों का प्रदर्शन करना चाहते है जो मनुष्य को सोचने पर विवश करे और अन्ततोगत्वा उसका अनुसरण हो। वे जब किसी सत्य विशेष को हृदयंगम कर लेते हैं तो उसी के आधार पर कथावस्तु तथा पात्रों का निर्माण कर चलते हैं। इन बुद्धिवादी नाटको के पात्र कितने स्वाभाविक तथा कितने गतिमय होंगे यह बुद्धिवादी नाटककार की प्रतिभा और उसकी कला पर निर्भर होगा। यदि बुद्धिवादी नाटककार में कला और प्रतिभा है तो उसके पात्र हृदयग्राही, प्राणमय तथा गतिशील होंगे; यदि प्रतिभा नहीं है तो वे केवल अपने निर्माता के हाथ की कठपुतली समान होंगे—जिनका अपना निजी जीवन कुछ न होगा और जिस प्रकार ग्रामोफोन के तवे पर सुई रखते ही आवाज आने लगती है उसी प्रकार हम कलाकार की बातें पात्र के निर्जीव मुख से सुनते रहेंगे।

साधारणतः हमारे अनुभवों की नित्य नवीन सुव्यवस्था का प्रदर्शन ही कला का प्रधान कार्य माना गया है। कुछ कलाकार अनुभवों के आधारभूत तत्वों के प्रदर्शन में ही संलग्न रहते हैं और कुछ उन सत्यों पर एकाग्र हो विचार करने लगते हैं जिनके द्वारा जीवन के विविध तत्वों की व्यवस्था संभव हुई है। इस सत्य को नाटकीय रूप

देते हुए वह यह चेष्टा करते हैं कि उनका प्रस्तावित सत्य ही नायक रूप में दर्शकों के सम्मुख आये और उनको सोचने समझने पर विवश करे। उनके लिये कथानक, कथावस्तु, पात्र इत्यादि महत्वपूर्ण नहीं। उनके लिये केवल वही सत्य महत्वपूर्ण है जिससे प्रेरित हो उन्होंने पात्रों तथा परिस्थितियों को जन्म दिया। शेक्सपियर के युग के तथा उनके बाद के नाटकों के पात्र तथा परिस्थितियाँ दोनों ही अत्यन्त महत्वपूर्ण होती थीं—बुद्धिवादी नाटकों में उनकी महत्ता बिलकुल ही घट गई।

आधुनिक युग में जिस जोर-शोर से बुद्धिवादी नाटकों का जन्म हो रहा है उसके अनेक कारणों की ओर हम समुचित संकेत दे चुके हैं। मूलतः विज्ञान तथा मानवता आधुनिक युग के दो विशाल स्तंभ हैं। जहाँ कहीं हम सौन्दर्यात्मक आनन्द की प्राप्ति आजकल होती है हम बरबस संतुष्ट नहीं होते—हमारी तितिक्षा तथा सत्यानुसरण की भावना सदैव हमें असन्तुष्ट रखती है। हम यह आग्रह करते हैं कि कला हमें सूझ दे और हमारा मार्ग प्रशस्त करे। फ्रांसीसी नाटककार मुलियर की तरह आधुनिक कलाकार पात्रों को केवल किसी हास्यास्पद बुराई का प्रतीक मानकर नाटक-रचना नहीं करते; वे यह भी नहीं चाहते कि कुछ साधारण पारिवारिक आदर्शों का प्रतिपादन किया जाय। उनका ध्येय सामयिक समस्याओं पर तर्क रूप में विचार करना रहता है। वे पति-पत्नी संबंध; माता और शिशु के संबंध, श्रमिक वर्ग तथा पूंजीपति के संबंध की कटु सत्यता प्रदर्शित करना चाहते हैं। विवाह-विच्छेद, आत्मसम्मान, रोग और व्याधि; कलाकार की स्वतन्त्रता, वृद्धावस्था तथा युवावस्था के द्वन्द्व तथा मातृक और पैतृक संबंधो पर खुले और स्पष्ट रूप में वे तर्क सहित विचार करेंगे। इस संबंध में प्रश्न यह उठता है कि क्या नाटकों में सुधार की भावना श्रेयस्कर है? क्या नाटकों को किसी सिद्धान्त प्रतिपादन का साधन बनाने से उनकी कला को क्षति

पहुँचेगी? इस प्रश्न पर मतभेद है—एक वर्ग के आलोचक यह कहते हैं कि बिना किसी बुद्धिवादी समस्या के प्रदर्शन के नाटक-रचना व्यर्थ है। इसके प्रदर्शन में ही लेखक, पाठक तथा समाज का कल्याण है। और जब तक नाटककार किसी वैज्ञानिक विचार का आधार नाटकों में नहीं लेता, और सामाजिक सत्यों का प्रदर्शन नहीं करता तब तक वह विफल तथा निष्प्राण रहेगा। नाटक के आनन्द का माप उसमें बौद्धिक अंश की उपस्थिति मात्र होगा। वही उसकी श्रेष्ठता का निर्णायक होगा।

उपर्युक्त सिद्धान्तों के विरोधी वर्ग का यह अनुमान है कि सुधार की भावना का प्रचार करने वाले नाटक कलाहीन होंगे। यह उनका ध्येय ही नहीं; और जो नाटक सुधार की भावना का प्रसार करेंगे अत्यन्त अपरिपक्व होंगे अथवा वे ऐसे युग में लिखे जायेंगे जो हीन तथा निकृष्ट होगा। सुधार के विचारों से ओत-प्रोत नाटक एक औषधालय समान होगा। जहाँ हम अपनी व्यथाओं और रोगों का निदान ढूँढ़ने जायेंगे। नाटकों का पठन पाठन तो एक प्रतिभोज समान है जहाँ हमें मनोनुकूल सुरुचिपूर्ण भोजन तथा आनन्द प्राप्त होता है। संक्षेप में यह कहा जा सकता है कि आधुनिक बुद्धिवादी तथा समस्यात्मक नाटक जो केवल विचारों को ही महत्व देते हैं, केवल तर्क और विवाद द्वारा उद्बुद्ध होते हैं, उनके पात्र-वर्ग कठपुतली मात्र होंगे और उनकी कला तर्क और विवाद से आतंकित रहेगी और उनका प्रमुख ध्येय हमारी विचार-शक्ति को ही जाग्रत करता रहेगा। वे केवल कोरे विचारों के अमूर्त-रूप[1] का प्रसार करेंगे और प्रायोगिक जीवन से कहीं दूर रहेंगे।

---

१. यह निर्विवाद रूप में कहा जा सकता है कि इब्सेन के नाटकों में विचारों की अमूर्तता नहीं और उनके पात्र भी कठपुतली नहीं। वे जीते-जागते हमारे परिचित प्राणी हैं। यह भी सही है कि उनके नाटक एक

४

# बुद्धिवादी नाटकों के विषय

जिन नाटकों में बुद्धिवाद का प्रसार पहले पहल हुआ उनके प्रमुख विषयाधार मनुष्य की आत्म-सिद्धि के प्रश्न थे। किन-किन साधनों द्वारा मनुष्य अपने को पहचान सकता है; उसकी आत्म-सिद्धि के लिए कौन-कौन से गुण आवश्यक होंगे; उनका आदर्श क्या होना चाहिये; इस आत्म-सिद्धि की साधना में उसे कौन-कौन सी कठिनाइयों का सामना करना पड़ेगा? इन्हीं विचारों के आधार पर बुद्धिवादी नाटक रचे गए। इन नाटकों में कहीं तो इच्छा-शक्ति तथा भाग्य और कहीं आदर्शवादिता तथा मानवी आवश्यकताओं[2] का विषमद्वन्द्व प्रदर्शित

---

विशेष तर्कपूर्ण मानसिक सुव्यवस्था की ओर निर्देश देते हैं जिनके अनुसरण से हमारा जीवन सार्थक, पाखण्डहीन तथा मानवी होगा।

२. धार्मिक क्षेत्र में ईब्सेन लिखित 'ब्रैन्ड' इसका सफल उदाहरण है। ब्रैन्ड नामक पादरी अपने धार्मिक जीवन का आदर्श—'सर्वस्व न्योछावर करो' का अनुसरण करते हुए भाग्य और मानवी आवश्यकताओं से टक्कर लेते हैं। उनमें अपार धार्मिक श्रद्धा है; अपने आदर्श की ज्योति जगाते हुए वे एक दुःखी व्यक्ति को आत्मिक शान्ति देने के लिये तूफान में नदी पार करते हैं: एक भी माँझी उनका साथ नहीं देता। वह अपनी मरणासन्न माता को आत्मिक शान्ति देने इसलिए नहीं जाते कि वह धनलोलुप है, और जब तक वह अपना सब धन धर्म-प्रसार में लगाने का वचन नहीं देती वह अपने प्रण से नहीं डिगते; वह उसी स्त्री से विवाह करते हैं जो धर्म की मर्यादा आजन्म निबाहने का वचन देती है; उनकी मरणासन्न बालिका उन्हें अपने धर्मस्थान का त्याग नहीं करा सकती; उसकी मृत्यु होती है; उसके पुराने वस्त्रों को भी माता अपनी सान्त्वना के लिये नहीं रख सकती और वह उसे एक नंगे

किया गया है। इच्छा-शक्ति तथा भाग्य के द्वन्द्व स्वरूप मनुष्य त्रारा पाता है; अपनी इच्छा-शक्ति का अनुसरण करते हुए उसे भाग्य के

---

भिखारी परिवार को दे देने पर विवश की जाती है; वह माता के धन से गिर्जे का निर्माण करते हैं परन्तु कुछ अनुयायी ऐसे है जो उनके इस कार्य में स्वार्थ साधन देखते हैं। इस परिस्थिति से ऊब कर वह पर्वतों पर भाग जाते हैं: क्योंकि वहीं पर वह एकाग्र हो धर्म की सेवा कर सकेंगे। उनके सब अनुयायी उनका साथ छोड देते है और अन्त मे एक शिकारी बालिका के हाथ की बन्दूक अनायास छूट जाती है और वर्फ के शिलाखण्ड गिरने लगते हैं और ब्रैन्ड की मृत्यु होती है। ब्रैन्ड अपने जीवन में क्यों विफल होते है ? उनके आदर्श तो महान् हैं उनकी मृत्यु क्यों होती है ? इन प्रश्नों का उत्तर यह है उनके आदर्शों में न तो कोई बुराई है और न कमी है। कमी है उनकी अन्धी इच्छा शक्ति में और उस शक्ति की अजेयता में जो मनुष्य को पीसती चली जाती है। और फिर सब से बड़ी कमी है उनके चरित्र में जिस पर धर्मान्धता का आवरण चढ़ा हुआ है। धर्म-हठ सब हठों में सर्वोपरि है और जो उसका शिकार हुआ उसे सांसारिक जीवन में सफलता नहीं प्राप्त होगी। 'सर्वस्व न्योछावर करो' सिद्धान्त हठ-धर्मी की पराकाष्ठा है जो प्रेम तथा मानवता का गला घोंट देती है। यह दुःखान्तकी दुधारी तलवार के समान प्रतीत होती है: एक ओर तो वह धर्म के नाम की माला जपने वालों और समय आने पर झुकर जाने वालों पर व्यग्य-बाण बरसाती है और दूसरी ओर धर्मादर्श पर भी कुठाराघात करती है। जिस धर्म को कार्य में परिणत करने का फल यह हो कि मनुष्य को जाने गँवानी पड़े उस धर्म को क्या कहा जाय। ब्रैन्ड स्वयं तो दूषित आदर्शवाद से प्रेरित हैं और उनके यजमान घोर पाखण्डी हैं। आदर्श का पालन अत्यन्त श्रेष्ठ गुण है परन्तु इसका ध्यान रहे कि वह आदर्श कार्य में परिणत करने योग्य है भी या नहीं। इस दु:खान्तकी द्वारा यह सत्य प्रसारित जान

थपेड़ों को सहन करना पड़ता है और अन्त में भाग्य की मजबूत दीवाल के सामने वह सिर पटक कर प्राण तज देता है। ऐसा कदाचित ही हुआ हो कि इच्छा-शक्ति ने भाग्य पर विजय पायी हो। उपर्युक्त द्वन्द्व हम केवल एक ही मानवी-क्षेत्र में नहीं वरन् सभी क्षेत्रों

---

पड़ता है कि जहाँ तक श्रेष्ठ आदर्शों के निर्माण का प्रश्न है वहाँ तक तो श्रेष्ठातिश्रेष्ठ सिद्धान्तों तथा आदर्शों का निर्माण होना चाहिये : विचार तथा आध्यात्म-जगत में ऐसा होना भी चाहिये परन्तु जहाँ उनकी सिद्धि और उन्हें कार्य में परिणत करने का प्रश्न है मनुष्य को समझौता करना ही पड़ेगा। हाँ, यह ध्यान अवश्य रहे कि इस समझौते में स्वार्थ, कपट तथा असत्य की छाया न हो। आदर्शवादी सुधारक के लिये यह अत्यावश्यक है कि अपने आदर्शों को वह आँखों से ओझल तो न होने दे परन्तु मानवी कमजोरियों को भी न भुलावे।

इसी विषय के दूसरे पहलू पर लिखा गया 'पीयर जिन्ट' नामक नाटक है। पीयर जिन्ट पग-पग पर अवसरवादी है : अवसरवाद ही उसका श्रेष्ठ आदर्श है वह कभी अपने स्वार्थ को, अपने आनन्द को, अपने व्यवसाय को छोड़ और कुछ सोचता ही नहीं—मानों संसार उसकी स्वार्थ-सिद्धि कर विशाल क्षेत्र हो। जीवन भी उसके लिए व्यवसाय मात्र है : अपने स्वार्थ की परिधि के बाहर वह निकल ही नहीं सकता—यही उसका अभिशाप है। उसके पिता में भी वासना कुट-कूट कर भरी थी और उसके बहुत से अंश पुत्र में भी आ गये थे। एक छोड़ दूसरे से वह ऐसे ही प्रेम करता है जैसे मनुष्य चोला बदलता है। उसका एक ही आदर्श है 'स्वार्थ-साधन में सब कुछ उत्सर्ग करो'। इस आदर्श का अनुसरण करते-करते वह पागलों की दुनियाँ में जा बसता है। अन्त में दुःखी, त्रस्त, और विह्वल पीयर जिन्ट आत्मा की पुकार सुनता है, जो उसकी एक पुरानी तिरस्कृत प्रेयसी के सहवास द्वारा उठती है। परन्तु अब कुछ नहीं हो सकता। मृत्यु उसका आवाहन करने आ गई। इस

में व्यापक रूप से देखेंगे। पारिवारिक तथा सामाजिक और राजनीतिक क्षेत्रों से संबंधित मानसिक अथवा बुद्धिवादी क्रान्ति विषयक विचारों को आधुनिक साहित्यकारों ने सहर्ष अपनाया। वैवाहिक जीवन की विषमता; चरित्र निर्माण में माता तथा पिता का प्रभाव, राजनीतिक दलबन्दी तथा उसके पाखण्ड और सामाजिक बन्धनों के आडम्बर पर गम्भीर विचार किया गया। विवाह-व्यवस्था[1] प्रेम का

---

नाटक द्वारा आत्मसिद्धि के दूसरे साधन पर प्रकाश डाला गया—यह साधन है स्वार्थ-परता। इसकी भी विफलता हम देख चुके। स्वार्थ हमारी आँखों पर पट्टी बाँध देता है। हम शैतान के साथी बन जाते हैं। हममें देखने की शक्ति चाहिये; हममें आध्यात्मिक अनुभूति की क्षमता चाहिये तभी हमारी आत्म-सिद्धि हो सकेगी। हमें त्राण तभी मिलेगा जब अपने को हम समझें और अपनी कुत्सित भावनाओं का शमन करें। बुद्धिवाद का अनुसरण करते हुए लेखक ने हमारे व्यवसायी जीवन की घोर स्वार्थ परता पर विकट प्रहार किये हैं। सभ्यता का प्रसार करने के लिये हम धर्म पुस्तकें बेचते हैं; गोले बारूद बनाते हैं और बेचते हैं केवल इसीलिये कि हमारे भाई युद्ध में उसके शिकार हों। इसी दूषित पूँजी से हम गिर्जे बनवाते हैं; ईश्वर को ठगने का प्रयत्न करते हैं। धन्य हैं हम।

१. 'कामेडी आव लव'; 'डाल्स हाउस'; 'गोस्ट्स'। इन नाटकों में व्यक्ति तथा व्यवस्था का द्वन्द्व प्रदर्शित है; और व्यक्तिगत आत्मा का विश्लेषण ही इनका मुख्य आकर्षण है। 'डाल्स हाउस' की नायिका अपने पति और उसके प्रेम पर अपार श्रद्धा रखती हुई, न्याय की दृष्टि से अपने को खतरे में डालकर उसकी सहायता धन से ऐसे समय करती है जब पति रोगग्रस्त है। रोगमुक्त होकर जब वह सम्पन्न होता है तो उसे अपनी पत्नी की गलती मालूम होती है क्योंकि वह एक अन्य सहयोगी की सहायता करना चाहती है जो उसके आड़े समय काम

घातक है: उसका घोर शत्रु है। देश-प्रेम[1] केवल स्वार्थ-सिद्धि की टट्टी है जिसकी आड़ से स्वार्थान्ध शिकार खेला करते है। समाज-सेवा[2]

---

आया था। पति महोदय उसे त्यागने की धमकी देते हैं; त्याग भी देते हैं, परन्तु जब बदनामी का डर हट जाता है तो फिर उनका प्रेम उमड़ता है। परन्तु अब देर हो गई है; पत्नी, पति के हाथ का खिलौना न होकर अपने व्यक्तित्व को पहचान लेती है। अपने बच्चों तथा पति को निःसंकोच तजकर अपनी आत्मसिद्धि के लिये निकल पड़ती है।

१. 'द लीग आव यूथ' का नायक जब अभिजात वर्गों द्वारा तिरस्कृत होता है तो प्रजातन्त्र की रक्षा के सिद्धान्तों पर पंचम-स्वर में व्याख्यान देता है और जनता का नेता बन बैठता है, परन्तु ज्योंही उसे बड़े व्यक्ति के यहाँ दावत का निमन्त्रण मिलता है वह अभिजात वर्ग की श्रेष्ठता की प्रशंसा के पुल बाँधता है और उन सभी व्यक्तियों से समझौता करना चाहता है जो उसकी स्वार्थ-साधना में सहायक होंगे। 'ऐन एनिमी आव दि पीपुल' में प्रजातन्त्र के झूठे आदर्शों की कटु आलोचना की गई है।

२. 'द पिलर्स आव सोसायटी'—नायक अपने पाखण्ड के बल पर जनता का नेता बना हुआ है। वह स्थान विशेष में रेल की लाइन निकालने के विरुद्ध इसलिये है कि स्वतः उसके व्यवसाय को धक्का लगेगा, उसके पास नावों पर सामान ढोने का ठेका है। वह एक अन्य स्थान में रेलवे लाइन निकालने के पक्ष में इसलिये है कि इसके फलस्वरूप वहाँ की जमीन की कीमत बढ़ जायगी और उसे लाखों का लाभ होगा। वह धन के लिये विवाह करता है; अपने शत्रु से बदला लेने के लिये उसको एक ऐसे जहाज पर भेजता है जो निश्चय ही डूब जायगा, परन्तु अभाग्यवश उसका पुत्र उसमें चोरी से छिपकर बैठ जाता है और उसके क्रूर नियन्त्रण से निकल भागना चाहता है। ऐसी विकट परिस्थिति में उसे आत्मग्लानि होती है। वह अपने पुत्र को बचाने दौड़ पड़ता है;

नाटकीय कार्य के प्रदर्शन में उन्होंने प्राचीन यूनानी नाटककारों के सिद्धान्त ही अपनाये और देश, काल, कार्य के समन्वय की महत्ता प्रदर्शित की। उन्होंने इस सिद्धान्त को इसलिये नहीं मान्य समझा कि वे श्रेष्ठ यूनानी साहित्यकारों के सिद्धान्त थे वरन् इसलिये कि इनके द्वारा उनकी कला को सहायता मिली।

इब्सेन के नाटकीय विषयों का मूल आधार मनुष्य की आत्मा है। आत्म-जगत की परिधि में ही उनकी कला अपने उत्कर्ष पर पहुँचती है : मनुष्य के बाह्य जगत् से उन्हें न तो मतलब ही रहता है और न उसे वह महत्वपूर्ण ही समझते हैं। प्राचीन रंगमंचों पर प्रदर्शित नाटकों की धूम-धाम तथा वातावरण का उत्तेजनापूर्ण प्रदर्शन उन्हें प्रिय न था क्योंकि ये पाठक वर्ग का ध्यान मनुष्य के आत्म-संसार से हटाकर उसके बाह्य-संसार पर केंद्रित कर देते थे।

मनुष्य के आत्म-जगत् के द्वन्द्वपूर्ण उत्कर्ष की कहानी ही उन्हें प्रिय थी; और इस कहानी का प्रदर्शन शेक्सपियर के नाटकों के विपरीत एक छोटे कमरे अथवा सड़क पर आरम्भ होता है। अधिकांश कार्य केवल छोटे-मोटे कमरों में ही सम्पन्न होता है और कार्य भी विस्तृत नहीं रहता। उनके दो एक नाटकों में वक्तृत्व के प्रयोग की झाँकी मिल जाय तो मिल जाय परन्तु साधारणतः रंगमंच पर बहुत कार्य सम्पन्न नहीं होता है : न तो वहाँ मल्लयुद्ध और न सेनाओं का परिचालन ही होता है; वहाँ हत्यायें भी नहीं होतीं—आत्महत्या भी नहीं। अधिकतर पात्रों के मृत्यु की सूचना मात्र कभी व्यक्त और कभी अव्यक्त रूप में दे दी जाती है।

ऐसे नियमों की परिधि में नाटकीय कार्य प्रदर्शन के लिये यह आवश्यक हो गया कि नाटककार संवाद पर ही अधिक जोर दे और उसी को कार्य की प्रगति का आधार माने। इब्सेन की संवाद-कला अत्यन्त सहज, सरल तथा स्वाभाविक होती है। उसमें न तो कवित्व के तत्त्व रहते हैं और न वक्तृता की चीख-पुकार; उसमें कोई विशेष

साहित्यिकता भी नहीं होती। उनके संवाद जीवन के इतने समीप होते हैं कि उनके बातचीत के टूटे-फूटे अंश साधारणतः पाये जाते हैं और उनके कुछ प्रतीकात्मक नाटकों में तो इस नैसर्गिक संवाद की महत्ता और भी बढ़ जाती है।

इब्सेन के नाटकों का सबसे महत्त्वपूर्ण गुण है कार्य का आदि। अधिकतर तो उनके नाटक ऐसे स्थल से आरम्भ होते हैं जो अन्त के बहुत समीप रहता है और धीरे-धीरे पूर्ववर्ती भावों अथवा घटनाओं की सूचना मात्र संवाद द्वारा दे दी जाती है। कभी-कभी तो उनके नाटकीय पात्रों के संबंध तीसरे अथवा चौथे अंक तक नहीं स्पष्ट होते और दर्शक वर्ग की उत्सुकता तीव्र होती जाती है। साधारणतः नाटक के मध्य भाग तक का कार्य रंगमंच पर प्रदर्शित न होकर सूचना रूप से मिलता है और यही शैली श्रेष्ठ यूनानी नाटककारों की भी रही है।

इब्सेन अपनी कला में यथार्थवादी भी हैं और प्रतीकवादी भी। नाटकों की संयोजित व्यवस्था, वेश-भूषा, प्रेरणायें, संवाद इत्यादि में तो वह पूरे यथार्थवादी हैं—कहीं कोई स्वार्थी तथा प्रतिशोध से उत्तेजित व्यक्ति अपने शत्रु को एक टूटे-फूटे जहाज पर यात्रा कराने की व्यवस्था करता है; कहीं कोई माता अपने पुत्र से पिता के पापों को छिपाती है क्योंकि पिता ने ही अपना रोग अपनी सन्तान को दिया है; कहीं कोई चिकित्सक मोतीझरा के कीटाणुओं को उस जल में पाता है जिसे जनता प्रयुक्त करती है और जनता ही उसका विरोध करती है; कहीं कोई पति वैवाहिक जीवन में बहुत काल रहने के बाद अपनी पत्नी का त्याग केवल इसलिये करता है कि उसकी पत्नी के पिछले जीवन के विषय में उसे कुछ उड़ती हुई खबरें मिली हैं; और कहीं कोई कैदी जेल से छूटने के पश्चात् अपनी सामाजिक प्रतिष्ठा पुनः प्राप्त करने की चेष्टा करता है। ये सभी विषय यथार्थवादी ही हैं। उनके नायकों की टोली भी आकर्षक है। कहीं पर राजनीति क्षेत्र के जुआड़ी हैं; कहीं घोर अवसरवादी; कहीं हठधर्मी; कहीं पिता के रोगों

को भुगतते हुए युवा हैं; और कही अपनी आत्मा को भुलावे में डाले हुए स्वार्थ-साधक। उनके स्त्री पात्रों में भी काफी विभिन्नता है—कहीं वे स्त्रियाँ हैं जो परित्यक्ता हैं; कहीं स्वयं परित्याग करने वाली है, कहीं आत्महीन होते हुए भी स्वतन्त्रता की पुजारिन हैं; और कहीं मध्यमवर्गीय परिवार की सन्तुष्ट खेलती-खाती स्त्रियाँ हैं। हाँ उनके नाटकों में दो प्रकार के व्यक्ति नहीं : श्रेष्ठ अथवा आदर्श मनुष्य तथा श्रेष्ठ और आदर्श स्त्री-पात्र।

यथार्थवाद तथा प्रतीकवाद का जो समन्वय इब्सेन ने अपने नाटको में प्रस्तुत करने का प्रयास किया है उसके कारण उनके कुछ नाटकों के अनेक अंश दुरूह हो गये हैं। उनके प्रतीक कभी तो स्पष्ट रहते हैं परन्तु उनका अधिकांश अस्पष्ट ही रह जाता है—इसका कारण यह है कि वे केवल कलाकार ही नहीं कवि और दर्शनवेत्ता भी हैं और जीवन के तत्वों को परखने का प्रयत्न करते हैं और इस कार्य में जरा भी नहीं झिझकते। अच्छा तो इब्सेन के दार्शनिक सिद्धान्त हैं क्या ?

यद्यपि इब्सन ने अपने को कवि ही अधिक माना और दर्शनज्ञ कम फिर भी अपने नाटकों में उन्होंने जो प्रश्न पूछे और उनके उत्तरों की ओर जो संकेत दिया उसके आधार पर हम उनके दार्शनिक विचारधारा की रूप-रेखा सरलता-पूर्वक बना सकते हैं। अपने नाटकों में जो-जो दृष्टिकोण उन्होंने प्रस्तुत किये उसके द्वारा प्रमाणित है कि उनके दृष्टिकोण वैयक्तिक, व्यंग्यात्मक, तथा स्वयंवादी[1] हैं।

यों तो इब्सेन के सभी नाटकों में व्यंग्य की कटुता का प्रसार है परन्तु समाज तथा परिवार से सम्बन्धित नाटकों में उनका व्यंग्य कटुता की सीमा को पार कर मनुष्य को बर्बर अथवा नर्क का कीड़ा बनाकर छोड़ देता है। वे न तो सामाजिक शिष्टाचार और न किसी

१. देखिये 'काव्य की परख'

विशेष सामाजिक कुरीति पर अपने व्यंग्य बाण बरसाते हैं : उनका क्षेत्र जैसा हम पहले कह चुके हैं—मनुष्य का आत्म-जगत है। वे विशेषतः उन आदर्शों तथा उन व्यवस्थाओं से सम्बन्धित आचार-विचार को अपने व्यंग्य का शिकार बनाते हैं जो मनुष्य ने अपने दैनिक जीवनयापन के लिए बहुत दिनों से बना रखा है। जिन आदर्शों को मनुष्य अपनी जीवन-यात्रा में ध्रुवतारा मानकर चलता है उसकी निस्सारता तथा उसकी निरर्थकता वह सदैव प्रदर्शित करेंगे। उनका विचार है कि ये कोरे आदर्श जो मनुष्य अपने को धोखा देने के लिये बनाता है मनुष्य को ऐसे मार्ग पर पहुँचाते हैं जहाँ उसकी रक्षा नहीं हो सकती। अपने आदर्श पालन में मनुष्य जिस तर्क के सहारे चलता है उसका अन्तिम फल अत्यन्त विषम तथा घातक होता है। ये आदर्श वास्तव में कोरे आदर्श मात्र होते हैं और उन्हें कार्य में परिणत करना कोरी मृग-तृष्णा ही होगी। वे कार्य में परिणत तो होते नहीं परन्तु मनुष्य उन्हीं की दुहाई दिया करता है जिसका फल होता है—कपट और पाखण्ड। हो सकता है कि दो एक ऐसे व्यक्ति निकल आयें जो अपने आदर्श-पालन में बहुत कुछ सफल हो जायँ परन्तु उनके लिये भी वह घातक ही सिद्ध होगा। संसार में कदाचित् झूठे आदर्शों से बढ़कर मनुष्य के लिये और दुर्भाग्य की वस्तु क्या हो सकती है? समाज के मिथ्यादर्श मानवता के कलंक हैं; उनके वशीभूत मनुष्य या पाखण्डी बनेगा या मृत्यु का ग्रास। इसलिये यह आवश्यक है कि मनुष्य मिथ्यादर्श त्याग दे; अपने को पहचाने; स्वतन्त्र हो जाय।

इब्सेन का आग्रह है कि मनुष्य की आत्म-सिद्धि तभी होगी जब वह वैयक्तिक दृष्टिकोण अपनायेगा। सामूहिक व्यवस्थाओं के वे घोर विरोधी हैं। सत्यता और स्वतन्त्रता का सबसे बड़ा शत्रु है----संगठित बहुमत। अल्पसंख्यक ही साधारणतया सत्य पथ पर रहते हैं और यों तो संसार में सबसे शक्तिशाली वही व्यक्ति है जिसमें अकेले खड़े होने की क्षमता है। वैयक्तिकता हमारे धर्म-क्षेत्र में ही नहीं वरन् सामाजिक

क्षेत्र में भी फलप्रद होगी और उसके द्वारा मनुष्य की आत्म उन्नत होगी।[1] परिवार भी तभी सन्तुष्ट और सुखी होगा जब उसमें स्वतन्त्र व्यक्तियों के लिये स्थान होगा : जिस किसी परिवार में अयोग्य तथा पाखण्डी व्यक्तियों की प्रतिष्ठा रहेगी वह परिवार न तो उन्नति करेगा और न उसके द्वारा समाज का हित होगा। जहाँ व्यक्ति का सुधार हुआ, समाज—जो व्यक्तियों का समूह है—अपने आप ही समुन्नत होता जायगा।

व्यक्ति की उन्नति के लिये यह अत्यावश्यक है कि वह अपनी इच्छा-शक्ति के माध्यम द्वारा अपनी आत्माभिव्यंजना सत्य तथा स्वतन्त्ररूप से करे : उसके लिये वही कार्य श्रेष्ठ है जिसके द्वारा उसकी आत्म सिद्ध हो : यही मनुष्य का श्रेष्ठ धर्म है।

विचारक की हैसियत से इब्सेन उन व्यक्तियों को तिरस्कृत करते हैं जो पग-पग पर समझौते को ही आदर्श मानकर अपनी आत्म-हानि किया करते हैं। जो मनुष्य[2] सतत अपने पार्थिव लाभ के लिये समझौते का सिद्धान्त बघारा करता है अपनी आत्म-सिद्धि कभी भी नहीं कर सकता। जीवन में वह विफल ही रहेगा।

इब्सेन यद्यपि वैयक्तिकता का आदर्श प्रसारित तो करते हैं परन्तु इस सिद्धान्त की कमजोरी तथा न्यूनताओं से भी पूर्णतः परिचित हैं। उनके अनेक नाटक जो वैयक्तिकता के सिद्धान्त पर आधारित हैं उसकी सीमायें भी निर्धारित करते हैं और मानवी तथा नैसर्गिक आवश्कताओं[3] पर अधिक जोर देते हैं। जो नायक वैयक्तिकता से

---

१. 'ए डॉल्स हाउस'; 'गोस्ट्स'

२. 'पीयर जिन्ट'

३. 'ब्रैण्ड'। नायक की विफलता का कारण उसकी वैयक्तिकता नहीं : उसका कारण यह है कि वह धर्मान्ध हो जीवन में 'प्रेम' को महत्व नहीं देता।

उत्साहित हो, जीवन के परिवर्तन-शील नियमों की मर्यादा की रक्षा नहीं करते 'वह भी विफल रहेंगे। कोरी वैयक्तिकता भी घातक होगी। ज्यों-ज्यों मनुष्य का नैतिक उत्तरदायित्व बढ़ता जाय त्यों-त्यों उसे त्याग करने पर तत्पर रहना श्रेयस्कर तथा आत्मसिद्धि में लाभप्रद होगा। अपने सभी नाटकों में इब्सेन परार्थ-जीवन सिद्धान्त तथा वैयक्तिक जीवन सिद्धान्त का घोर संघर्ष दिखलाने के पश्चात् यह संकेत देते हैं कि मनुष्य को आत्म-सिद्धि के पथ पर अग्रसर होते हुए दूसरों के हित के लिये जीना श्रेयस्कर है : इस द्वन्द्व को प्रदर्शित करने में वे सिद्धहस्त हैं।

जैसा कि हम पहले स्पष्ट कर चुके हैं मनुष्य के आन्तरिक अथवा आत्म-जगत में ही इब्सेन अपने नाटकों की कथावस्तु ढूँढ लेते हैं और मनुष्य की आत्मा से बढ़कर वह दूसरी अन्य वस्तु श्रेष्ठ नहीं समझते। अपनी आत्मा के प्रति सत्य व्यवहार करो; वाह्य उपकरणों को महत्व-हीन समझो क्योंकि स्वर्ग वास्तव में मनुष्य की अन्तरात्मा में ही प्रतिष्ठित है : वाह्य उपकरणों से निर्वाण सम्भव नहीं; वह तो केवल आत्मा की महादशा है। सामाजिक नियम, धर्माचार, रीति, शिष्टाचार, लोकाचार सभी तभी तक मूल्यवान रहेंगे जब तक वे आत्मा को उसकी महादशा तक ले जाने में सहायक होंगे और आत्मा का नियन्त्रण मानेंगे। जो भी व्यावस्थायें तथा रीति-रिवाज बने हैं व्यक्ति की उन्नति के लिए ही बने हैं : व्यक्ति ही उनका भोक्ता है वे व्यक्ति में भोक्ता नहीं। वाह्य आचार-विचार जो आत्म-सिद्धि में रोड़े अटकायें उन्हें निकाल फेंकना चाहिए क्योंकि व्यक्ति का निर्णय ही सत्य-निर्णय है : अचार-विचार का वाह्य नियन्त्रण मनुष्य की आत्मा को कुण्ठित ही नहीं करेगा उसके लिए घातक भी होगा। लेखक का यह दृढ़ निश्चय है कि मनुष्य की आत्म-सिद्धि ही उसका प्रमुख कर्तव्य और उसका महान धर्म है : यदि मनुष्य अपनी आत्मा के प्रति सत्य-व्यवहार करे तो वह सहज ही दूसरे से भी सत्य-व्यवहार करेगा। इब्सेन का

विश्वास है कि यद्यपि संसार में बहुत कुछ खराबियाँ हैं: अनेक बुराइयाँ है, अस्तव्यस्तता है, फिर भी मनुष्य अपनी आत्म-शक्ति से उनका कुछ सुधार कर सकता है : ससार को सभ्य तथा सुसंकृत बना सकता है।

इब्सेन की कला श्रेष्ठता का विवेचन करते हुए यह भी आवश्यक जान पड़ता है कि उनकी कला तथा उनके सिद्धान्तों का मूल्यांकन भी किया जाय। जहाँ हमें उनकी कला की श्रेष्ठता स्वीकार करनी पड़ती है वहाँ उनके आदर्शों की न्यूनता को भी स्वीकार करना पड़ेगा। इब्सेन की शैली श्रेष्ठ होते हुए भी अह-भाव से बहुत अश मे दूषित है; उनके सिद्धान्त जो भी हैं रचनात्मक होने हुए अधिकांश रूप में विनाश कर हैं। जिन-जिन सामाजिक संस्थाओं की उन्होंने खिल्ली उड़ाई और जिन-जिन पर उन्होंने व्यग्य बाण बरसाये उनको ध्वस करने के उपरान्त हम उनकी जगह किन सस्थाओं को दें इस प्रश्न का वे कोई उत्तर नहीं देते। उनकी कसौटी पर मैत्री तथा पितृ और मातृ-प्रेम कभी भी खरे नहीं उतरते और वे बार-बार हमारी दृष्टि अन्दर की ओर फेरते रहते हैं। विवाह-विधान की विषमता पर तो उन्होंने जितने कटु प्रहार किए उतने शायद ही किसी अन्य आधुनिक साहित्यकार ने किए हो : परन्तु उस विधान का स्थान कौन सी अन्य व्यवस्था ले इस ओर वे जरा भी सकेत नहीं करते। इसमे सन्देह नहीं कि इब्सेन की लेखनी जिन दम्पतियों का चित्र खींचती है वे दम्पति ऐसे हैं जिनमें ऐसी न्यूनतायें हैं जो उन्हें एक दूसरे के अनुपयुक्त बना देती हैं, परन्तु इस अनुभव पर किसी सार्वभौम सिद्धान्त का निर्माण तर्कपूर्ण नही। परन्तु इतना होते हुए भी इब्सेन के नाटको ने आधुनिक समाज में जो उथल-पुथल पैदा की वह श्रेष्ठ साहित्यकार ही कर सकता था। उन्होंने आत्म-जगत में क्रान्ति करने की जो आवाज उठाई उसका आधुनिक विचार-धारा पर बहुत

गम्भीर प्रभाव पड़ा है। वे कवि हैं, भविष्यवक्ता हैं; सुधारक हैं तथा सत्य के पुजारी हैं।

## ६

## अन्य आधुनिक विषय

इब्सेन ने जिस तीव्रगति से बुद्धिवाद का साहित्यिक प्रचार किया उसका अत्यन्त गम्भीर अनेक देशों के नाटकों तथा नाटककारों पर कहीं तो अव्यक्त और कहीं स्पष्ट रूप में पड़ा। इब्सेन के बुद्धिवाद ने आधुनिक यथार्थवाद को जन्म दिया जिसका प्रमुख उद्देश्य था—दैनिक जीवन का प्रदर्शन तथा सामयिक समस्याओं का अनुशीलन।

यथार्थवाद ने साहित्य, विशेषतः नाटक के विषय-क्षेत्र को अत्यन्त विस्तृत कर दिया और पात्र तथा विषय रूप में उन व्यक्तियों को स्थान मिलने लगा जो इस महत्व से अब तक वंचित रहे। साधारण जनता श्रमजीवी, रोगग्रसित तथा पीड़ित, भूखे और नंगे, शोषित वर्ग, पापी तथा प्रायश्चित्त न कर सकने वाले, जानवरों के समान जीवन यापन करने वाले, और बर्बरतापूर्ण, मांस के टुकड़ों पर अपनी तृष्णा बुझाने वाले--जिन्हें आधुनिक समाज नर्क के कीड़ों के नाम से संबोधित करता है--नाटकों में पात्र रूप में रहने लगे। जिन लेखकों ने इस वर्ग के पात्रों को नाटकों में आश्रय दिया उनका विचार था कि समाज के सभी वर्गों के जीवन का परिचय पाठक-वर्ग को प्राप्त करना चाहिए। उन्हें सम्पूर्ण जीवन से परिचित होना चाहिए। प्राचीन तथा मध्ययुग के नाटककार श्रेष्ठ वर्ग के व्यक्तियों को आधार मान कर नाटक रचना करते थे; आधुनिक युग निम्न-वर्ग के प्राणियों को नायक तथा नायिका बनाएगा और उनके सुख-दुःख का समुचित प्रदर्शन करेगा।

समय की यही माँग है : इस माँग को सभी साहित्यकारों को पूरा करना पड़ा।

जहाँ इब्सेन ने अपने नाटकों के पात्रों के भाग्य-निर्णय में पैतृक तथा मातृक प्रभावों पर अधिक जोर दिया और मनुष्य की विफलता में उन प्रभावों को ही विशेषतः दोषी ठहराया, ठीक इसके विपरीत अन्य साहित्यकारों[1] ने वातावरण पर ही अधिक उत्तरदायित्व रखा। परन्तु वास्तव में मनुष्य की विफलता का उत्तरदायित्व किस पर रखा जाय—चरित्र पर, वातावरण पर, अथवा अपने पूर्वजों पर जिनकी हम सन्तान हैं—इस प्रश्न का सही हल अब तक कोई भी कलाकार समुचित रूप में नहीं दे सका। यह निर्विवाद है कि हमारे चरित्र पर—हमारे माता-पिता, भाई-बहिन, संगी-साथी, वर्ग-विशेष, पुस्तकाध्यान, कला तथा प्रकृति के अनेक मनोरम दृश्य----सब की कुछ न कुछ छाया अवश्य पड़ती रहती है। इसी को वातावरण का प्रभाव कहेंगे। परन्तु वातावरण पर उत्तरदायित्व रखने के पहले हमें यह भलीभाँति समझ लेना चाहिए कि अनेक व्यक्ति ऐसे भी हैं और हुए हैं जो इन अनेक प्रभावों से परे भी रहे हैं और उनमें ऐसी मानसिक हीनता थी कि वे कोई अन्य प्रभाव ग्रहण ही नहीं कर सकते थे। परन्तु इसमें भी सन्देह नहीं कि हमारी आत्मा, हमारे आन्तरिक जीवन तथा हमारे सम्पूर्ण व्यक्तित्व के जो गुण रहते हैं वे या तो ईश्वर-जगन्नियन्ता या हमारे पूर्वजों अथवा वंश-परम्परा द्वारा प्राप्त होते हैं। इस नियम के अपवाद कम नहीं : अनेक महान् कलाकारों की जीवनी[2] तथा उनकी साहित्यिक कला इसका प्रमाण है।

वातावरण के फलस्वरूप मनुष्य चरित्र किस प्रकार दूषित होता है और उस दोष के कारण वह कितनी आपदायें तथा मानसिक व्यथा

---

१ लियो टाल्सटाय

२. शेक्सपियर; कबीर; सूरदास

सहन करता है—इस विषयाधार पर अनेक नाटक लिखे गये।[1] दूषित आचरण जो हमारा सहज स्वभाव हो जाता है आगे चल कर समस्त समाज को प्रभावित करता है और धीरे-धीरे जो भी हमारे सम्पर्क में आता है कुछ न कुछ दोष अपने साथ ले जाता है। इसलिये यह आवश्यक है कि अन्तर्जगत के अन्धकार और अन्धकार-युक्त समाज की तामसिकता को दूर करने का प्रयत्न करें। पाप और प्रतिहिंसा, ललक और लालसा तथा लालच और उच्चाकांक्षा इन सब पर विजय पाने के लिये हमें अपनी अन्तर्दृष्टि का सहारा ढूँढ़ना पड़ेगा। अपनी अन्तर्दृष्टि से ही हम अपने आत्म-अन्धकार को दूर कर सकेंगे। हमारी अन्तर्दृष्टि में एक ऐसी दैवी ज्योति प्रज्वलित होगी जिसके प्रकाश में हमारा समस्त जीवन परिवर्त्तित हो एक आध्यात्मिक स्तर पर पहुँच जायगा; तब हम वास्तविक जीवन की झाँकी देखेंगे; ऐसे जीवन की झाँकी जो 'जीवन' नाम को सार्थक करेगी।

इस कोटि के लेखकों की धारणा है कि विषाक्त वातावरण द्वारा जिसमें मिथ्यादर्श, पाखण्डपूर्ण धर्म, झूठे सामाजिक रीति-रिवाज तथा दूषित विचारों का समावेश रहेगा व्यक्ति तथा समाज दोनों ही हानि उठायेंगे। इसके द्वारा मिथ्याचार, विषम युद्ध, भूख, गरीबी, सुरापान तथा व्यभिचार फैलेगा और कारागार के उपयुक्त प्राणियों का जन्म होगा। और इससे यह होगा कि इस दूषित वातावरण की परम्परा सी

---

१. 'पावर आव डार्कनेस', 'फ्रूट्स आव कल्चर'; 'द लाइट शाइन्स इन डार्कनेस'। पहली कृति में कृषकों का जीवन तथा उस जीवन की आध्यात्मिक शून्यता का वर्णन है : लालसा, प्रतिहिंसा, विश्वास-घात, अवैध प्रेम, नायक के आचरण में कूट-कूट कर भरा है। परन्तु धीरे धीरे उसकी आत्मा में ज्योति फूटती है; एक अत्यन्त गंभीर परिस्थिति में जहाँ वह आमंत्रित किया गया अपने पापों की गठरी खोलकर वह ईश्वरीय कृपा तथा दैवी-क्षमा की याचना करता है।

चलती जायगी और मनुष्य उसके बन्धन से कभी मुक्त नहीं होगा। अतएव यह नितान्त आवश्यक है कि एक ऐसे सद्धर्म, एक ऐसी समाजिक व्यवस्था, एक ऐसी शिक्षा-शैली का जन्म और प्रचार हो जो पार्थिव जीवन के अन्धकार को दूर कर हमारी दृष्टि आत्म-विकास की ओर फेरे। मनुष्य को एक ऐसे मन्त्र की आवश्यकता है जो सत्य का वास्तविक स्वरूप प्रस्तुत कर सके और जब यह सम्भव होगा तो पूँजीवादी समाज द्वारा फैलाये हुए मिथ्याचार, अमितव्ययिता, युद्ध, स्वेच्छाचार सभी का अंत हो जायगा।

आध्यात्मिक रूप में, इस वर्ग के लेखकों का विचार है, कि मनुष्य की मानसिक शक्ति उसका अमोघ-अस्त्र है; और उस पर चाहे कैसी भी विपत्तियाँ क्यों न आएँ और चाहे वह किसी भी रूप में प्रताड़ित क्यों न हो उसकी आत्म-शक्ति अजर तथा अमर है। पार्थिव जगत के जड़ अंशों से मनुष्य कहीं ऊँचा है : उसमें अनुभव की शक्ति है : उसे अपने को पहचानने की शक्ति है। इससे बढ़कर गौरव की और कौन सी वस्तु हो सकती है। मनुष्य में ईश्वर का अंश है; उसका अन्तर्जगत ईश्वरीय ज्योति से प्रकाशमान है जहाँ वह भले और बुरे, पाप और पुण्य का निर्णय सहज ही कर सकता है। यह ज्योति सबमें समरूप में प्रस्तुत है उसे ऊँच नीच का भेद ज्ञात नहीं। यदि मनुष्य अपनी समस्त शक्ति इसी अन्तर्ज्योति के प्रकाश को ग्रहण करने में लगाये तो उसे अनन्त का परिचय प्राप्त होगा : उसे परमात्मा का प्रेम प्राप्त होगा; उसका तथा परमात्मा का ऐक्य स्थापित होगा।

इस कोटि के लेखक अपनी रचनाओं के निष्कर्ष स्वरूप यह भी प्रमाणित करते हैं कि समस्त विश्व किसी दैवी प्रेरणा से परिचालित है और मनुष्य भी उसी प्रेरणा का अंश है। इसी प्रेरणा का फल है कि मनुष्य में आत्म-शक्ति है; बुद्धि है; प्रेम तथा स्नेह है; और सुबुद्धि तथा आत्मज्ञान द्वारा पुण्य मार्ग पर चलने की क्षमता है।

पुण्य क्या है ? इसकी विवेचना करते हुए लेखकों ने सभी श्रेष्ठ

धर्मों का निचोड़ प्रस्तुत कर यही विचार श्रेष्ठ समझा कि शान्ति, अहिंसा, प्रेम, शिष्टाचार, समभाव तथा भ्रातृभाव; श्रद्धा तथा मानवता। जीवन के आदर्श हैं : इन्हीं के द्वारा विश्व का कल्याण होगा।

पिछले वर्षों में राष्ट्रों के बीच जो दो महायुद्ध हुए और जिसके कारण समस्त मनुष्य संसार त्रस्त हुआ, उसके आधार-स्वरूप भी कुछ लेखकों ने नाटक लिखे और युद्ध की अमानुषिकता तथा बर्बरता पर प्रकाश डाल कर मनुष्य में सद्धर्म जगाने का प्रयत्न किया। इस प्रश्न का हल प्रस्तुत करने में कुछ लेखकों को धर्म के विश्लेषण का अपूर्व अवसर प्राप्त हुआ और उन्होंने धर्माध्यक्षों तथा धर्मपुस्तकों दोनों को खूब आड़े हाथों लिया।[1] धर्म के नाम पर मानवता का खून करने वालों पर उन्होंने वज्र गिराया और अपनी कटूक्तियों द्वारा धर्म की मर्यादा की रक्षा की आवाज उठाई और मानवी सभ्यता से युद्ध को बहिष्कृत करने का आदेश दिया। इन लेखकों की दृष्टि में सद्धर्म का यही अर्थ है कि मनुष्य को वही कार्य करना चाहिये जो वह अपनी दृष्टि से अच्छा और श्रेष्ठ समझे; और इस दृष्टि से अच्छा कर्म करना कि इसके द्वारा इस जीवन में अथवा दूसरे में इसका मीठा फल मिलेगा विडम्बना मात्र है। मनुष्य को अपने विश्वास के अनुसार ही कर्म करने चाहिये : धर्माध्यक्षों के कथन पर अपने विश्वासों की हत्या महान पातक है।

युद्ध के कारणों तथा फल का विश्लेषण करते हुए इन लेखकों ने यह प्रमाणित किया कि विज्ञानज्ञ युद्ध को क्रूरतापूर्ण तथा बर्बरतापूर्ण बनाते जा रहे हैं। युद्ध अब शारीरिक शक्ति का माप नहीं बतलाता, वह बतलाता है—मनुष्य की क्रूरता तथा उसकी बर्बरता का माप, उसकी कायरता का माप, उसकी अमानुषिकता का माप! युद्ध-प्रेम ने आज की

---

१. बर्नर्डशा—'ऐन्ड्राक्लीज एण्ड दि लायन'

सभ्यता को एक बहुत बड़े खतरे में डाल दिया है : उसने मनुष्य को तर्कहीन बनाकर, उसे यन्त्रवत् कर, अपने भाइयों का ही खून बहाने को उत्साहित किया है। उसने वीरता को कायरता में परिणत कर दिया है, मानवता को बर्बरता में बदल दिया है और मनुष्य जैसे विशाल-हृदय प्राणी को निर्जीव यन्त्र समान बनाकर उसे राजनीतिज्ञों तथा अर्थ-शास्त्रवेत्ताओं के हाथ का खिलौना मात्र बना दिया है। युद्ध-प्रेमियों ने विषाक्तगैस, अणुबम, हाइड्रोजन बम इत्यादि द्वारा मनुष्य के सभी श्रेष्ठ कार्यों को नष्ट-भ्रष्ट करने का निश्चय कर लिया है। निरीह बालकों; स्त्री वर्ग, तथा अस्पतालों के बिलखते रोगियों पर उन्होंने घातक प्रहार करवा कर शत्रु की रीढ़ तोड़ने का प्रयत्न किया और इस कार्य को सफल और क्रूरतापूर्ण रीति से करने वालों को वीर-चक्र तथा महावीर चक्र से सुशोभित करने का आयोजन किया। कोई भी धर्म, कोई भी सभ्यता, इस प्रकार के घातक तथा अमानुषिक वातावरण में नहीं पनप सकती। जो भी व्यक्ति युद्धद्वारा सभ्यता तथा मानवता की रक्षा करना चाहता है—पाखण्डी है; जो भी धर्म तथा जो भी धर्माध्यक्ष युद्ध में प्रदर्शित वीरता की सराहना करता है और मनुष्य को हत्या करने को उत्तेजित करता है ईश्वर का अंश नहीं—शैतान का अंश है और उसका इस पृथ्वी से हट जाना ही मानव के लिये कल्याणकारी होगा।

तो फिर युद्ध की सम्भावना को हटाने का क्या प्रयत्न हो ? उत्तर सरल है। जब तक मनुष्य समाज में घृणा और क्रोध, व्यावसायिक प्रतिस्पर्धा; स्वार्थान्धता तथा साम्राज्यवादिता का बोलबाला रहेगा युद्ध अवश्यम्भावी होगा। इसके द्वारा मनुष्य की तर्क-शक्ति पर परदा पड़ा रहेगा; उसके मानवी गुणों की हत्या होती रहेगी; उसके सामाजिक सम्बन्धों में विषमता आती जायेगी; शोषक और शोषित-वर्ग का संघर्ष बढ़ता जायगा और मनुष्य जब तक इन कमजोरियों को निकाल नहीं फेंकता उसका कल्याण असम्भव होगा। इस युद्ध-रोग का निदान तथा शमन तभी होगा जब हम अपनी पाठशालाओं में युद्ध,

वीरता, घृणा तथा पाप की सच्ची तस्वीर अपने बालकों के सम्मुख रखें! उन्हें युद्ध से घृणा करना सिखलायें; घृणा से भी घृणा करना सिखलाना उनके भावी जीवन के लिए हितकर होगा। उन्हें शान्ति का पाठ पढ़ाना, उन्हें प्रेम तथा भ्रातृभाव का महामंत्र सिखलाना, उन्हें ललित कलाओं की ओर आकृष्ट करना—इसी में सभ्य समाज का कल्याण है। या तो हमें विश्वमैत्री का पाठ पढ़ना होगा या अपनी सभ्यता का नाम-निशान मिटते अपनी आँखों देखना होगा।

आधुनिक युगके आर्थिक, राजनीतिक तथा आध्यात्मिक जीवन का विश्लेषण करते हुए कुछ कलाकारों ने अपने नाटकों में उनके वैषम्य का हल प्रस्तुत करने का प्रयत्न किया। किसी लेखक ने केवल निष्क्रिय रहने का विचार सम्मुख रखा, किसी ने आतंकवाद द्वारा सब युद्ध-प्रेमियों को नेस्त-नाबूद करने का प्रस्ताव रखा; किसी ने क्या बहुतों ने प्रेम, विश्वास अहिंसा तथा समता और भ्रातृभाव द्वारा ही सभ्यता की रक्षा का स्वप्न देखा और कुछ ने प्राणि-शास्त्र का अध्ययन कर यह प्रमाणित करने का प्रयत्न किया कि हमें महामानव के जन्म लेने के साधन इकट्ठे करने चाहिए। सिद्धान्तरूप में उन्होंने इसे क्रियात्मक विकास[१]—क्रियेटिव इवोल्यूशन—नाम दिया और यह आदेश दिया कि हमें महामानव के जन्म की तैयारी करनी चाहिए। जब हम अपने खेतों की उपज बढ़ा सकते हैं; अच्छी खाद तथा अच्छे बीज से बहुत बड़े तथा प्राणदायक अन्न के दाने उपजा सकते हैं तो क्या यह सम्भव नहीं कि हम अन्यान्य वैज्ञानिक सत्यों तथा शिक्षणात्मक तथा मनोवैज्ञानिक सिद्धान्तों का प्रयोग कर महामानव को जन्म दें जो हमारी सभ्यता की रक्षा करे और उसे उन्नत बनाये। हमारे इस प्रगति के मार्ग का सबसे बड़ा शत्रु है हमारी अशिक्षा नहीं कुशिक्षा; हमारा कुत्सित समा-

---

१. 'मैन ऐण्ड सुपरमैन'; 'बैक टु मेथ्यूजीला'

जिक आदर्श; हमारी आधुनिक विपाक्त सभ्यता। हमारा सभ्य संसार मिथ्यावाद का विशालप्रासाद है। हमारी स्त्रियाँ सुन्दर नहीं आभूषित मात्र हैं; हम शुद्ध नहीं, स्वच्छ मात्र हैं; हम गौरवपूर्ण नहीं अलंकृत मात्र हैं; हम धार्मिक नहीं रूढ़िग्रस्त हैं; हम सच्चरित्र नहीं कायर हैं; हम कुकर्मी भी नहीं केवल हीन हैं; हममे कला नहीं, उद्दाम लालसा है; हम समृद्ध नहीं पूँजीपति हैं; हममें भक्ति नहीं दासत्व है; हम कर्मयोगी नहीं, कर्त्तव्य-रत नहीं, साहसी नहीं और दृढ़निष्ठ नहीं; हम केवल संस्कारवादी हैं; अकर्मण्य हैं, कायर हैं, अनिश्चयवादी हैं। न हममें संयम है न सौजन्य, हममें आत्मसम्मान भी नहीं। हम केवल स्वेच्छाचारी हैं; गर्वग्रस्त हैं, भावुक हैं। मिथ्यावाद ही हमारा जीवन-सिद्धान्त है।

आधुनिक जीवन के उपर्युक्त कटु विश्लेषण के उपरान्त यही सिद्धान्त मान्य रहा कि आधुनिक पुरुष हीन है और बिना महामानव के जन्म के संसार का कल्याण नहीं। महामानव को कम से कम तीन सौ वर्ष तक जीवित रहना पड़ेगा क्योंकि सत्तर या अस्सी वर्षों का जीवन जो हमें आजकल मिला हुआ है उसमें हो ही क्या सकता है। इतने वर्षों में हम कुछ भी तो नहीं कर पायेंगे। आजकल तो यह परिस्थिति है कि जब तक हम जीवन सत्य को समझें कि हम मृत्यु के ग्रास बन जाते हैं; हमारे कार्यों में जल्दबाजी तथा स्वार्थान्धता रहती है। इसके विपरीत जब हमें तीन सौ वर्ष जीने की अवधि मिल जायगी तो हमारा सम्मत जीवन व्यवस्थापूर्ण तथा सफल होगा। तर्क रूप में यह कहा गया कि जब हम कोई किराये का मकान कुछ ही दिनों के लिये लेते हैं तो उससे ज्यों-त्यों काम निकालते हैं और उसकी देखभाल में बहुत कम समय लगाते हैं परन्तु जब कोई मकान हम खरीद लेते हैं या निन्यानवे वर्ष के ठेके पर लेते है तो उसकी देखभाल और उसको सुव्यवस्थित रखने का सतत परिश्रम करते हैं। उसी प्रकार जब हमें केवल सत्तर या अस्सी वर्ष का ही जीवन मिलता है तो हम ज्यों-त्यों उसे

काट लेते हैं परन्तु जब हमें तीन सौ वर्ष का जीवन प्राप्त होगा तो बहुत सावधानी, दूरदर्शिता तथा तर्कपूर्ण रीति से जीवन यापन करेंगे।[1]

जीवन के अन्य द्वन्द्वों को भी आधुनिक नाटककारों ने विषय-रूप में प्रयुक्त किया। जीवन की सबसे भारी कमी यह है कि वह

---

१. बर्नर्ड शॉ—'बैक टु मेथ्युजीला'। शा के अनेक नाटकों (तथा उनके एक महत्त्वपूर्ण वक्तव्य) के अध्ययन के फलस्वरूप यह कहा जा सकता है कि जो जीवन-सिद्धान्त आदर्श; रूप रहेगा वह है सत्य तथा साहसपूर्ण जीवन-यापन का आदर्श इसी से मानव का कल्याण होगा। हम जीवन को जितना ही व्यय करेंगे उतना ही वह समृद्धिशाली होगा; जितना हम खायेंगे उससे कहीं अधिक पायेंगे। उन्नत विचार ही हमारी जीवन-यात्रा के सफल निर्देशक होने चाहिये; हमें समाज के हित के लिये कुछ भी न उठा रखना पड़ेगा। हमें लक्ष्मी की दासता छोड़ मानवता की दासता स्वीकार करनी पड़ेगी; जो हमारी आत्मा को शक्ति देगी, हमें सत्यं, शिवं, सुन्दरं का साक्षात्कार करायेगी।

शा का कथन है 'मेरा विश्वास है कि मेरा जीवन मेरा नहीं, समाज का है। जब तक मैं जीवित रहूँगा तब तक मेरी यही इच्छा रहेगी कि मैं समाजहित में अपनी समस्त शक्ति व्यय करूँ। मेरी यही इच्छा होती है कि मैं अपनी शक्तियों का अधिक से अधिक जितना हो सके उपभोग करूँ और मृत्यु के समय मुझमें कुछ न रह जाय। मेरा यह भी विश्वास है कि जितना अधिक मैं कार्यरत रहूँगा उतना ही पूर्ण मेरा जीवन होगा। मुझे जीवन यापन में अपार आनन्द प्राप्त होता है। जीवन मेरे लिये क्षणभंगुर नहीं : जीवन मेरे लिये एक टार्च ( चोरबत्ती ) समान है जिसकी विद्युत-शक्ति को मैं अधिक से अधिक प्रयुक्त कर, अधिक से अधिक प्रकाश फैलाकर, भावी सन्तानों के लिये उस ज्योति को सुरक्षित कर जाऊँ।'

अपने समय के श्रेष्ठ पुरुषों को नहीं पहचान पाती; और श्रेष्ठ पुरुषों की भी सबसे भारी कमजोरी यह है कि वह अपने समय के पहले ही जन्म लेते है और विप्लव तथा विद्रोह के कारण बन जाते हैं। समाज इन विशिष्ट आत्माओं की अवहेलना करता है, ईश्वर के नाम पर उन्हें त्रास देकर उत्पीड़ित करता है और अन्त में उनकी हत्या करके अपने को ईश्वरीय सिद्धान्तों का रक्षक तथा पोषक घोषित करता है। सुकरात, ईसा तथा गांधी इसी कोटि की महान् आत्मायें थीं जिनकी हत्या कर समाज ने भविष्य में उनका गुणानुवाद किया; उन्हें देवत्व प्रदान किया। सभी युगों में महान् आत्माओं ने जन्म लिया; अपनी अवहेलना देखी, प्राणदण्ड पाया और वे भविष्य में देवातिदेव कहलाये। श्रेष्ठ मनुष्य तथा सत्य को न परख सकने के कारण समाज ने अपनी ही हानि की और इसी अन्धबुद्धि के कारण वह उनकी हत्या का कारण भी बना। यह हमारी बौद्धिक विडम्बना है।[1] हमारे मुख से बरबस यह निकलता है कि हे ईश्वर कब तक तू अपने भक्तों की क्रूरतापूर्ण परीक्षा लिया करेगा!

निष्कर्ष रूप में यह कहा जा सकता है कि प्रत्येक युग की प्रगति तथा विकास के लिये विचार और वाणी की स्वतन्त्रता[2] अत्यावश्यक है।

---

१. बर्नर्ड शा--'सेन्ट जोन'

२. कदाचित यह बहुत कम लोगों को ज्ञात होगा कि अमरीका जैसे प्रजातन्त्र के आदर्शों की दुन्दुभि बजाने वाले देश में, प्रथम महायुद्ध के समय में, शान्ति-अहिंसा के मूल मन्त्र 'सरमन आन द माउन्ट' का प्रचार कानून द्वारा बन्द किया था और गांधी द्वारा अनूदित अफलातूं कृत 'एपालोजी एण्ड डेथ आव साक्रेटीज' (जिसमें प्राचीन युगों की सुबुद्धि सुरक्षित है) प्रजातन्त्रवादी अंग्रेज सरकार ने न्याय-विरुद्ध घोषित कर दिया था।

न्याय-विधान की विषमता एवं विडम्बना तथा साम्राज्यवादी पूँजीपतियों की धनलोलुपता के विषयाधार भी आधुनिक युग को प्रिय हुए। न्याय विधान किस प्रकार मनुष्य को प्रताड़ित करता है और मनुष्य अपनी दया और प्रेम के फलस्वरूप कौन-कौन से कर्म-भोग नहीं भोगता इसे भली-भाँति व्यक्त किया गया।[1]

इससे यह निष्कर्ष नहीं निकालना चाहिये कि समाज को अपनी सुरक्षा के लिये कोई प्रयत्न करना ही नहीं चाहिये। समाज, प्रत्येक सनकी व्यक्ति को अपने नियन्त्रणहीन विचारों के प्रचार की आज्ञा नहीं दे सकता; परन्तु हमें यहाँ सुबुद्धि से काम लेना होगा। हमें उस व्यक्ति को कारागार भेजने का किञ्चित मात्र भी अधिकार नहीं जो गाय के रक्त से बने हुए; कीटाणुओं को अपने बालक के शरीर में शीतला के टीके के रूप में प्रवेश कराने का विरोध करता है और यह आशा करता है कि प्रार्थना तथा दैवी कृपा द्वारा ही वह शीतला के प्रकोप से अपनी सन्तान की रक्षा कर सकता है। यद्यपि सामाजिक व्यवस्था की रक्षा के लिये असहिष्णुता तथा नियन्त्रण आवश्यक हैं फिर भी यह ध्यान रहे कि समाज में सुधार तभी सम्भव हुए जब सुधारकों के नियमों और कानूनों को चुनौती दी।

१. गाल्सवर्दी—'जस्टिस'—नायक एक अत्यन्त दुःखी स्त्री को अपने क्रूर पति से छुटकारा दिलाने के लिये, जाली चेक बना कर धन से उसकी सहायता करता है। उसे कठिन कारागार की यातना भुगतनी पड़ती है। न्यायाधीशों की संवेदना तथा करुणा उसके साथ अवश्य है परन्तु न्याय के शिकंजे उसको कस चुके हैं। कारागार से मुक्त होने पर, समाज उस व्यक्ति को क्षमा नहीं करता क्योंकि वह जेल यात्री रह चुका है; उसको नौकरी नहीं मिलती; जब मिलती भी है तो उसे अपने विशिष्ट प्रेम को त्यागने का आदेश मिलता है। नायक आत्महत्या करता है। हतभाग्य नायिका हतबुद्धि हो न्याय का यह अमानुषिक रूप देखती रह जाती है।

धनलोलुप[1] व्यक्ति किस प्रकार समाज को धोखा देकर; मनुष्य का रक्त बहाकर, पाखण्ड रचकर अपना स्वार्थ साधन करते हैं, इस अनुभव को व्यंग्यात्मक रीति से स्पष्ट किया गया।

मनुष्य तथा ईश्वर के सम्बन्धों की विवेचना के अन्तर्गत कुछ नाटककारों ने साम्राज्यों के उथल-पुथल और उलट-फेर; राष्ट्र तथा देश-कल्याण के नाम पर न्योछावर होने वाली विशाल सेनाओं का ठिठुरते जाड़े में विनाश; एक महान शक्ति द्वारा परिचालित विश्व के प्राणियों के चित्र जो किसी अज्ञात कारण-वश, मृत्यु के ग्रास बना करते हैं, अपने नाटकों में प्रस्तुत किये।[2] यह शक्ति मनुष्य को अपने हाथों की कठपुतली समझ कर उससे खेल किया करती है और उन्हें अन्त में पीस देती है परन्तु अज्ञानी मनुष्य यह समझा करता है कि वह स्वयं अपने भाग्य का विधायक है।

उपर्युक्त विस्तृत विवेचन के आधार पर यह निष्कर्ष निकाला जा सकता है कि प्राचीन काल के अज्ञात नाटककारों से लेकर आज तक के नाटककारों के मूल विषयाधार मानव तथा उसके निर्माता के सम्बन्ध का विश्लेषण रहा है। इन महान कलाकारों ने नियति अथवा दैवी गति तथा मनुष्य के अन्यान्य क्लेशों एवं व्यथाओं के

---

१. 'फारेस्ट'—स्वार्थी नायक दास प्रथा के अन्त करने का पाखण्ड रचकर, अनुसंधान करने वालों की एक टोली अफ्रीका भेजकर वहाँ से मजदूरों को लाने का प्रयत्न करता है और सोने की खानों का पता लगाना चाहता है। वहाँ के आदि निवासियों से लड़ाई होती है; अनेक व्यक्तियों की हत्या होती है; पूँजीपति नायक जाल रचकर अपनी कम्पनी के शेयर दुगने दामों पर बेचकर अपनी धनलिप्सा शान्त करता है। यह है आधुनिक पूँजीवादी व्यक्तियों तथा कम्पनियों की स्वार्थान्धता जो मनुष्यों के जीवन का जुआ खेलती है।

२. टामस हार्डी—'द डाइनैस्ट्स'

प्रश्नों पर गंभीर रूप में विचार किया, कुछ कलाकार साहस खो बैठे और इस दैवी गति को उन्होंने मनुष्य के ज्ञान के परे समझा, कुछ ने बहुत कुछ कठिनाई होते हुये भी कर्म करने का आदेश दिया; कुछ ने दैवी गति को चुनौती भी दी; कहीं जीवनोत्सर्ग और आत्मा की अमर ज्योति जलाकर पार्थिव जगत की क्रीड़ा समाप्त करने का आदर्श प्रस्तुत किया गया। इन सभी नाटककारों ने जीवन, मृत्यु, व्यक्तित्व, परम्परा, वातावरण, नियति, सौभाग्य तथा दुर्भाग्य सम्बन्धी प्रश्नों पर विचार करते हुए विभिन्न हल प्रस्तुत किये; परन्तु आत्मसिद्धि की आवश्यकता तथा उसकी मर्यादा-रक्षा पर सब ने जोर दिया।

यह निर्विवाद है कि ललित कलाओं का प्रमुख ध्येय हमें जीवन की गहरी अनुभूति प्रदान करना है : यह अनुभूति वर्तमान जीवन की ही नहीं वरन् उस भावी जीवन की भी अनुभूति होनी चाहिये जिसके बिना वर्तमान जीवन निरर्थक प्रतीत होगा। उसे हमें इस अनुभूति को पूर्ण रूप से हृदयगम करने की क्षमता प्रदान करनी होगी; हमारे अनुभवाकाश में नवीन नक्षत्र जगमगाने होंगे; और हमारी आध्यात्मिकता को सत्यं, शिवं, सुन्दर का साक्षात्कार करा कर उसे पूर्णरूप में जाग्रत रखना होगा; और हमें शक्ति, दृढ़ता, शान्ति, सहिष्णुता के दैवी मार्ग पर अग्रसर करना होगा। साहित्य का यही मूल आदर्श है।

१

## प्रकृतिवाद (नैचुरेलिज्म) का प्रसार

बुद्धिवादी विषयों के साथ-साथ प्रकृतिवादी विषयों के प्रति भी अनेक आधुनिक नाटककार आकृष्ट हुए। बुद्धिवाद ही एक प्रकार से प्रकृतिवाद के प्रसार का जिम्मेदार था क्योंकि जो शैली बुद्धिवाद ने अपने विचारों के प्रचार के लिये अपनाई उसके द्वारा प्रकृतिवाद का जन्म तथा प्रचार स्वाभाविक था। प्रकृतिवादी नाटककारों ने साम-

यिक घटनाओं तथा दिन प्रति दिन के अनुभवों विशेषतः निम्न से निम्न वर्ग के व्यक्तियों तथा परिवारों के पाशविक जीवन, लालसाओं, तथा विवेकहीन कार्यों के अनगिनत चित्र खींचे। बर्बर तथा लालसा-युक्त प्रेम, व्यभिचार हत्या, ईर्ष्या—सभी दुर्गुण जो गरीबी और भूख सहज ही जन्म देते हैं नाटकों मे विषय रूप में प्रयुक्त किये गये। श्रमिक वर्ग तथा समाज के भूखे नगे जो केवल रोटी के टुकड़े में ही ईश्वर के दर्शन करने पर बाध्य होते हैं, जो जन्म से ही मृत्यु का आवाहन करते हैं और जिनके जीवन मे दुःख तथा रोग, व्याधि तथा यातनाओ की झड़ी लगी रहती है, नाटकों में पात्र रूप रखे गए।

नाटको में समाज के इस हीन तथा पाशविक जीवन के प्रदर्शन का यह तात्पर्य नहीं था कि इस जीवन को घृणित तथा तिरस्कृत प्रमाणित किया जाय; तात्पर्य यह था कि हमारा समाज अपने गोदी में पले हुए नर्क के कीड़ों की ओर भी देखे; अपनी सहानुभूति उन्हें प्रदान करे और जीवन की पाशविकता से भी परिचित हो जाय; क्योंकि बिना इस परिचय-प्राप्ति के न तो उनके सुधार का कार्य आरम्भ होगा और न सुधारकों में उत्साह ही आयेगा। कुछ रूसी साहित्यकारों[1] ने वातावरण के भार मे दबे हुए व्यक्तियों के नाटकीय जीवन का प्रदर्शन कर उन्हें सुधारने का महत् प्रयत्न कर उनकी आत्म शक्ति को जाग्रत किया और कुछ[2] ने केवल वातावरण के बोझ से मुक्त होने की असमर्थता प्रकट की और उसकी चक्की में पिसती हुई आत्मा की हतभाग्यता दिखलाकर सन्तोष पाया। कुछ कलाकारों[3] ने पुरुष तथा स्त्री की प्रतिस्पर्धा की भावना को नाटकीय रूप दे प्रेम और घृणा की अनेक रूपता प्रदर्शित की। वास्तव में प्रकृतिवाद का उत्थान तीन कारणों द्वारा हुआ। पहला कारण था

---

१. टाल्सटाय

२. स्ट्रान्डबर्ग

३. गोर्की; चेखव

वर्ग-संघर्ष; दूसरा पुरुष तथा स्त्री की प्राणशास्त्रीय प्रतिस्पर्द्धा, तथा मनुष्य पर पैतृक प्रभावों की छाया।

यथार्थवाद से प्रेरणा ग्रहण करनेवाले पहले के नाटककारों ने कल्पना और तर्क को गौण रूप में रखा था और सहज अनुभव को ही सब कुछ समझकर उसे प्रमुख रूप में महत्त्व दिया था। इन साहित्यकारों ने यथार्थ जीवन की कटु अनुभूति देने का ही प्रयत्न किया और इस कार्य में न तो तर्क का हस्तक्षेप सहन किया और न कल्पना की रंगीनियों को ही प्रश्रय दिया क्योंकि तर्क और कल्पना शक्ति दोनों ही इस सहज अनुभूति में रोड़े अटकाते थे। प्रकृतिवादी साहित्यकारों का ध्येय न तो कोई जीवन-सिद्धान्त प्रस्तुत करना है और न जीवन का मार्ग ही प्रशस्त करना है; वे केवल जीवन के यथार्थ प्रदर्शन द्वारा सन्तुष्ट होते हैं। प्रकृतिवाद तथा यथार्थवाद में घनिष्ट सम्बन्ध होते हुए भी दोनों में काफी अंतर प्रतीत होगा। साहित्यिक यथार्थवाद ही प्रकृतिवाद की जननी है और प्रकृतिवादी साहित्यकार यथार्थवाद की पराकाष्ठा प्रस्तुत करते हैं। वे कला का प्रयोग केवल इसीलिये करते हैं कि हमारी प्रकृति प्राणमय हो जाय; वे न तो कला के स्वरूप को सँवारते हैं और न साहित्य की आकर्षक रूप-रेखा बनाने का ही प्रयत्न करते हैं; वे केवल उन्हीं विषयों द्वारा आकर्षित होते हैं जो रूढ़ि-युक्त हैं और हमारी अंतर-प्रकृति में लुके-छिपे रहते हैं। कभी-कभी वे सनसनीपूर्ण वातावरण का भी प्रयुक्त कर जीवन की घटनाएँ प्रस्तुत करते हैं; इसलिये नैसर्गिक रूप में वे कलुष जीवन के चित्रों से ही अधिक आकृष्ट होते हैं और व्यभिचार, अमानुषिक हत्या तथा घृणित वासनायुक्त कार्यों का प्रदर्शन तीव्र रूप में करते हैं। प्रकृतिवादी कलाकार जीवन के घोर से घोर तथा कटु संघर्ष के केन्द्र ढूँढ़ते हैं और ऐसी सनसनी-पूर्ण परिस्थिति का प्रदर्शन करते हैं जो प्रतिदिन दृष्टिगोचर नहीं होती; वे बीभत्स भयावहता का साक्षात्कार करा कर हमें उसे भी जीवन का नैसर्गिक अंग समझने पर बाध्य करते हैं। साधारणतः हम ऐसी

अनुभूतियों से दूर भागते हैं, भय खाते हैं और आँखें बन्द कर लेते हैं। प्रकृतिवादी साहित्यकार इनकी ओर हमारी आँखें खोलना चाहेगा। ऐसे अनेक वीभत्स अनुभव जो हमारी धर्मान्धता तथा सौन्दर्यानुभूति के पर्दे के पीछे छिपे रहते हैं: उनका प्रत्यक्षीकरण प्रकृतिवादी साहित्यकार का सहज कार्य है।

प्रकृतिवादी साहित्यकार रंगमच के लिये भी कुछ विशेष वस्तुएँ नहीं चाहते। उनके नाटक, वस्तु, गति, उत्कर्ष इत्यादि का भी बहुत कम सहारा ढूँढ़ते है। न तो वहाँ स्वगत कथन रहता है और न लम्बी वक्तृताएँ। उनका संवाद भी असबद्ध—टूटा-फूटा, रहेगा; उनकी भाषा नागरिकतापूर्ण न होकर गँवारू होगी, उनके पात्रों की भाव-भंगी अंतरतम का प्रदर्शन करेगी; उसमें स्वाभाविकता होगी और उनके विषय श्रमिक वर्ग के जीवन से संबन्धित होंगे क्योंकि एक तो साम्यवाद के प्रचार के लिये उनका प्रदर्शन आवश्यक है और दूसरे उन्हीं में जीवन में नूतनता मिलेगी जो आकर्षक होगी। प्रकृतिवाद हमारे समाज-संगठन की खिल्ली उड़ाता है, उसके पाखण्ड का प्रदर्शन करता है और वर्ग-संघर्ष की भावना इसलिये और भी तीव्र करना चाहता है कि उसके द्वारा समाज के नव-निर्माण का समय शीघ्र ही आ जाय। साधारणतया प्रकृतिवाद वातावरण में पिसते हुए नायक का ही चित्र खींचता है: वातावरण के शिकंजे में कसा हुआ नायक; दुःख तथा यातनाएँ सहता हुआ निश्चेष्ट हो प्राण त्याग देता है। प्रकृतिवादी कलाकार साधारणतया विषादात्मक विचार वाले ही होते हैं परन्तु उनकी यह इच्छा रहती है कि वे आशावादी[1] कहलाएँ। वे यह प्रदर्शित करने का भरपूर प्रयत्न करते हैं कि समाज की जड़ें कमजोर हो गई हैं और अब समय आ गया है जब इसका नव-निर्माण शीघ्र ही होगा; परन्तु रहते-रहते उन्हें निराशावाद घेर

---

१. देखिये—'काव्य की परख'

लेता है और अनेक नाटकों के पढ़ने के उपरान्त पाठकों में नैराश्य-पूर्ण क्रोध की भावना ही उद्बुद्ध होती है।

प्रकृतिवादी कलाकारों की सबसे बड़ी कमी यह है कि अपने साहित्य द्वारा वे आनन्द का प्रसार नहीं कर पाते और बिना आनन्द-तत्व के साहित्य में अमरता नहीं आती। दुःख, क्लेश तथा यातनाओं के चित्र हमारी आँखों में इतने गड़ जाते हैं कि हम उनकी ओर से विमुख होने का प्रयत्न करते हैं और रोमांचक विषयों से अपना जी बहलाना चाहते हैं। थोड़ी देर तक तो प्रदर्शित दुःख का बहुत गहरा प्रभाव रहता है परन्तु मनुष्य तो आनन्द प्रेमी है और वह शीघ्र ही ऊबकर उससे त्राण पाने के लिये दूसरे प्रकार के साहित्य की ओर आकृष्ट होने लगता है।

प्रकृतिवाद के दुःखपूर्ण तथा निराशाजनक प्रभावों के विरोध के फलस्वरूप रोमांचक रचनाओं की लोकप्रियता भी बढ़ी और अनेक आधुनिक नाटककारों ने रोमांचक वातावरण प्रस्तुत करते हुए अनेक नाटकों की रचना की और कला को यथार्थ की कटुता से बचने का माध्यम बनाया। वास्तव में, मनुष्य के चरित्र में, रोमांचक भावनाओं के प्रति सदा से आकर्षण रहा है। और विश्व-साहित्य का इतिहास इसका साक्षी है कि समय समय पर यथार्थवाद की प्रतिक्रिया के फलस्वरूप रोमांचकवाद का जन्म होता रहा है। यही नहीं बहुत से यथार्थवादी लेखकों का यथार्थवाद जब पराकाष्ठा पर पहुँचा तो वे स्वतः रोमांचकवादी बन बैठे।

आधुनिक नाटकों में जो नाटक रोमांचक कहलायेंगे उनमें कहीं तो वीर कार्यों[1] का लेखा होगा, कहीं केवल बाह्य कार्यों का प्रदर्शन होगा, कहीं भावुकता[2] की प्रधानता होगी, कहीं प्रेम के आदर्श का

---

१. रॉसटैंट

२. हाउजमैन; मेटरलिंक

प्रदर्शन होगा और कहीं लोक-गाथाओं[1] के नायक-नायिकाओं को पात्र रूप में रक्खा गया होगा। कुछ दुखान्तकी[2] भी मिलेंगे जिनमें उद्दाम लालसा तथा कल्पना का कलात्मक परिचय मिलेगा।

जिस प्रतीकवाद का प्रचार इब्सेन ने अपने नाटकों में किया, उसी प्रकार का प्रतीकवाद अन्य नाटककारों[3] को भी प्रिय रहा। इन नाटकों में यद्यपि नाटकीय तत्व तो कम है परन्तु भावुक कल्पना के तत्व अधिक हैं। इनमें कहीं सुख की खोज की जायगी और कहीं जीवन को रूपक-रूप में प्रदर्शित किया जायगा। इन नाटकों में, प्रतीक रूप में, नैसर्गिक प्रवृत्तियों तथा सांसारिक कर्तव्य के द्वन्द्व का प्रदर्शन मिलेगा और व्यक्ति को अपनी आत्मसिद्धि करने का आदेश दिया जायगा।

आधुनिक नाटककारों को कथावस्तु की दृष्टि से त्रिवृत्तात्मक कथा वस्तु ही प्रिय रही। इन नाटकों में सतत दो पुरुषों और एक स्त्री अथवा दो स्त्रियाँ और एक पुरुष के द्वन्द्व के फलस्वरूप नाटकीय वस्तु का जन्म होगा और जो भावनायें कार्य में उत्कर्ष लायेंगी उनमें प्रमुख होंगे प्रेम और घृणा, ईर्ष्या और द्वेष तथा प्रतिशोध की भावना जो तीन व्यक्तियों में से किसी एक को मृत्यु का ग्रास बनायेगी तथा दो बचे हुए प्राणियों को स्नेह-सूत्र में बाँधेगी। इस त्रिवृत्तात्मक वस्तु के अनेक उलटफेर आधुनिक नाटकों में मिलेंगे।

अंग्रेजी नाटककारों ने उच्छृंखल स्त्रियों के चरित्र को आधार मानकर अनेक नाटकों की रचना की है। इन नाटकों में चरित्र-विश्लेषण पटुता उच्च कोटि की है और प्रायः सभी में नैतिक आदर्शों की ओर ही संकेत किया गया है। कहीं-कहीं नैतिकता की नवीन

---

१. मेटरलिंक २. मेटरलिंक

३. हाप्टमैन, मेटरलिंक

परिभाषा भी बनाई गई और पुरुष तथा स्त्री दोनों को नैतिकता के मार्ग पर लाने के अनेक साधन बतलाये गये।[1]

पादरी वर्ग के जीवन को भी अनेक नाटककारों ने नायक रूप में रखकर अपने नाटकों की रचना की। साधारणतया अब तक धर्म के ठेकेदारों और पण्डितों-पुरोहितों का साहित्य में व्यंग्य-पूर्ण चित्रण ही रहा है नाटककारों ने सतत उनको तथा उनके पाखंड को हास्यास्पद रूप में प्रदर्शित किया है। आधुनिक नाटककारों ने धर्म के पुजारियों को श्रद्धा तथा विश्वास की दृष्टि से देखा है और उनके चरित्र को सराहा है। यद्यपि अब भी पादरी वर्ग के नाटकीय प्रदर्शन में व्यंग्य और उपहास की कमी नहीं परन्तु फिर भी ऐसे अनेक नाटक प्रस्तुत हैं जिनमें इस वर्ग के व्यक्तियों की प्रतिष्ठा बढ़ाई गई और उन्हें जीवन के जटिल प्रश्नों को सहज रूप में सुलझाते हुए प्रदर्शित किया गया।

वैवाहिक जीवन से सम्बन्धित भी अनेक विषयाधार आधुनिक नाटककारों ने चुने हैं। यों तो अठारहवीं शताब्दी के नाटककारों ने इस विषय पर अनगिनत नाटकों की रचना की परन्तु जिस दृष्टिकोण से आधुनिक नाटककारों ने, इब्सेन से प्रभावित होकर वैवाहिक जीवन के प्रश्नों को सुलझाया वह नितान्त नूतन तथा मौलिक है। इस विषय के नाटकों के दो वर्ग[2] दृष्टिगोचर होते हैं—पहला वर्ग उन नाटकों का है जिनमें वैवाहिक जीवन की घोर विफलता प्रदर्शित हैं, दूसरा वर्ग उन नाटकों का है जिसमें समझौते तथा सहयोग द्वारा सफलता प्राप्त होती है। शायद ही कोई ऐसा आधुनिक नाटक हो जिसमें आदर्श सामंजस्य प्रस्तुत हो और वैवाहिक जीवन के आदर्श आनन्द की महत्ता प्रदर्शित की गई हो। परन्तु ऐसे अनेक नाटक

---

१. सूडरमान, वाइल्ड, पिनेरो

२. पिनरो, शा, चेखव, स्ट्राइन्डबर्ग

मिलेंगे जिनमें विवाह विच्छेद अथवा तलाक की समस्या पर समुचित रूप में विचार किया गया है। कुछ लेखकों ने नैतिक आदर्शों के आधार पर तलाक प्रथा का विरोध किया और इस संबंध में जो कानून बने उनकी कटु आलोचना[1] की। कुछ नाटककारों ने स्त्री की स्वतन्त्र सत्ता के प्रश्न पर भी व्यापक रूप में विचार किया और रूढ़िवादी सामाजिक व्यवस्थाओं पर व्यंग्य बाण बरसाये[2]।

पारिवारिक समस्याओं पर भी नाटककारों ने विशिष्ठ रूप में (पैतृक-सम्पत्ति के उत्तराधिकार से सम्बन्धित) अनेक प्रश्नों पर तर्क रूप में विचार किया। यहाँ दरिद्रता तथा उच्चाकांक्षा का द्वन्द्व दिखलाते हुए अनेक अभिजात तथा मध्यम वर्गीय के जीवन के चित्र मिलेंगे।

आधुनिक युग में आयरलैंड निवासी[3] नाटककारों को सर्वप्रियता प्रमाणित रही है। इन नाटककारों ने अनेक विषयों पर भावुकतापूर्ण तथा रहस्यवादी एवं रूपक रूप में नाटकों की रचना की। इन नाटकों में कहीं हमें देश-प्रेम की झलक मिलेगी, कहीं कल्पनापूर्ण कृषक वर्ग की लोक-गाथाओं का प्रदर्शन मिलेगा और कहीं तर्क और विश्वास के द्वन्द्व का मनोवैज्ञानिक विश्लेषण दिखलाई देगा। प्रायः सभी नाटकों में यथार्थवाद के विरुद्ध उठती आवाज सुनाई देगी और उच्चाभिलाषा तथा आदर्शवादिता को महत्त्व मिलता दिखलाई देगा।

आधुनिक युग के नाटकारों ने जहाँ उच्चाभिलाषा तथा आदर्शवादिता को विषय-रूप में अपनाया वहाँ उन्होंने प्रेम तथा प्रेम की निर्दयता[4] और उसकी निरंकुशता का भी प्रदर्शन किया। यों तो

---

१. गाल्सवर्दी २. इब्सेन, शॉ

३. लेडी ग्रिगरी; सिंज; येट्स

४. शॉ; डी एनन ज़ियो; स्ट्राइण्डबर्ग

आदिकाल से ही प्रेम के विषय को महत्व मिलता आ रहा है परन्तु जिस मनोवैज्ञानिक तथा वैज्ञानिक दृष्टिकोण से आधुनिक नाटककारों ने इस भाव-विशेष का विवेचन किया वह मौलिक तथा हृदयग्राही है। कहीं-कहीं प्रेम का कुत्सित प्रदर्शन मर्यादा की सीमा लांघ भी गया और प्रकृतिवाद का पूर्णरूपेण प्रयोग किया गया। लालसा तथा लोलुपता और तर्क के भी अनेक द्वन्द्व प्रदर्शित हुए और प्रायः प्रेम की कठोर हृदयहीनता पर, जो मनुष्य को पागल बना देती है, विशेष जोर डाला गया। प्रेम के शासन को मानने के फलस्वरूप जिन व्यक्तियों का भविष्य अन्धकारपूर्ण हो गया; जिनका जीवन विषाद-मय बन गया और जो प्रेम के कठिन मार्ग पर चलते हुए अपनी मर्यादा खो बैठे ऐसे पात्रों को नायकरूप में प्रतिष्ठित किया गया। कुछ नाटककारों ने व्यंग्यात्मक रूप में स्त्री को पुरुष का शिकार करते प्रदर्शित किया, परन्तु इसमें कटुता तथा घृणा की भावना का प्रसार न होने दिया। इस वर्ग के नाटककारों ने प्रेम को जीवन-शक्ति के नाम से संबोधित कर समस्त विश्व उसी के द्वारा परिचालित माना।[1] कुछ नाटककारों ने प्रेम को नियति का कोड़ा समझा जो स्त्री और पुरुष दोनों को मार-मार कर एक दूसरे की गोद में डाल कर कुछ ही दिनों पश्चात् घृणा के प्रसार द्वारा दोनों को एक दूसरे का घोर शत्रु बना देता है।[2] यही नहीं कि इस शक्ति द्वारा पुरुष ही प्रताड़ित होता हो; स्त्रियाँ भी प्रताड़ित होती हैं; मानसिक यातनाएँ भोगती हैं और अन्त में दम तोड़ देती हैं। कुछ उन्नीसवीं शताब्दी के नाटककारों ने इस धारणा के विरोध में यह सत्य भी प्रदर्शित किया था कि नारी का इतिहास, पुरुष पर विजय पाने का इतिहास है; नारी ने जिस क्रूर रूप में पुरुष पर शासनाधिकार जमा लिया है उसकी

---

१. बर्नर्ड शॉ

२. स्ट्राइण्डबर्ग

समता अन्यत्र नहीं : कदाचित् शक्तिपूर्ण पर शक्तिहीन के प्रभुत्व का यही एकाकी उदाहरण है।[1]

प्रेम के द्वन्द्व के फलस्वरूप जो प्रश्न उठे उनमें प्रमुख महत्त्व का प्रश्न था—आत्म-सम्मान। आत्म-सम्मान के विषय पर सत्रहवीं शताब्दी के लेखकों ने अत्यन्त विशद प्रकाश डाला था और उसी को आज के नाटककारों ने भी अपनाया। पुराने युग में सम्मान रक्षा का सरल साधन विवाह माना गया था—जब कोई ऐसी परिस्थिति आ खड़ी होती जहाँ सम्मान को धक्का लगने का भय होता विवाह-संस्कार द्वारा उसका भय दूर कर दिया जाता। कहीं-कहीं मनुष्य को सम्मान रक्षा में द्वन्द युद्ध भी करना पड़ता। इन दोनों विचारों का विरोध आधुनिक नाटककारों ने किया और सम्मान की भावना के अनेक स्तरों का मनोवैज्ञानिक विवेचन दिया। प्रायः सभी नाटककारों ने व्यक्तिगत सम्मान की रक्षा के प्रश्न तर्क की कसौटी पर हल किये।

आधुनिक काल के नाटकों में जिस विषय को सब से अधिक महत्त्व मिला वह विषय है—सामाजिक द्वन्द्व। सामाजिक जीवन में जितने प्रकार के द्वन्द्व संभव हो सकते हैं सभी को साहित्यकारों ने अपनाया। इब्सेन ने तो नाटकों का क्षेत्र सीमित कर केवल आत्म-जगत पर ही प्रकाश डालने का निश्चय किया था परन्तु उनके अनुकर्त्ताओं तथा अन्य नाटककारों ने सामाजिक द्वन्द्वों पर गम्भीर रूप में विचार किया। कहीं पत्रकारों तथा पत्रकारिता पर प्रहार हुये; कहीं एक राज शासन परम्परा की कटु अलोचना हुई; कहीं व्यवसायी पूंजीपतियों की स्वार्थ-परता को घृणित प्रमाणित किया गया; कहीं मद्यपान के विषम प्रभावों का प्रदर्शन हुआ; कहीं न्यायालयों की हृदय-

---

१. आस्कर वाइल्ड

हीनता[1] तथा अक्षरशः न्याय पालन की प्रवृत्ति को हास्यास्पद बनाया गया, जुआड़ियों और राजनीतिक दलबन्दी करने वालों के दुराचरण, तथा राष्ट्रीय जीवन में व्यभिचार फैलाने वालों पर विशेष ध्यान दिया गया और उनकी खूब खबर ली गई। प्रायः अमीर गरीब के सामाजिक संबन्धों के वैषम्य पर गंभीर विचार हुआ। न्याय की दृष्टि में गरीब की महत्वहीनता[2]; व्यवसायी जीवन में गरीब का स्थान;[3] पाखण्डपूर्ण परोपकार और गरीब का हक;[4] जाति-संघर्ष[5] तथा सेक्स-सम्बन्धी प्रश्नों[6] पर तर्कपूर्ण विचार प्रस्तुत किया गया।

जब सामाजिक समस्यापूर्ण नाटकों की पराकाष्ठा पहुँची तो उसकी प्रतिक्रिया आरंभ हुई। नाटककार आदर्शवादी तथा कल्पनात्मक विषयों की ओर आकृष्ट होने लगे और काव्यात्मक नाटकों को पुनर्जीवन मिला। समस्यापूर्ण नाटकों में उपयोगितावाद का प्रसार था और कल्पना तथा परिकल्पना[7] दोनों का प्रकाश न था। उनमें आनन्दप्रदान की कदाचित कमी न थी और गंभीरता का आधिक्य था : उनमें सामाजिक दोषों का विवेचन तथा उन दोषों के दूर करने के साधनों का स्पष्टीकरण होता और तर्क का विशेष सहारा लिया जाता। वैज्ञानिक तथा नैतिक विवेचन ही उनके आधार होते और भावात्मकता तथा सौन्दर्यात्मक तत्त्वों की उनमें कमी रहती—कहीं हमें मजदूरों के मैले-कुचैले परिवारों के दर्शन होते और उनके कुत्सित जीवन का परिचय मिलता; और कहीं न्यायालयों में हृदयहीन न्याय-विधान द्वारा निर्दोषों को दण्ड मिलते दिखलाई देता और कहीं पूँजी-

---

१. गाल्सवर्दी—'जस्टिस'
२. गाल्सवर्दी—'सिलवर बाक्स'
३. गाल्सवर्दी—'स्ट्राइफ'
४. शा—'मेजर बारबरा'
५. शेल्डन—'द निगर'
६. शा—'मिसेज वारेन्स प्रोफेशन'
७. देखिये-'काव्य की परख'

पतियों की घोर स्वार्थान्धता में गरीब पिसते प्रतीत होते। ऐसे गंभीर वातावरण-युक्त नाटकों द्वारा आधुनिक पाठकों को भला कैसे आनन्द प्राप्त होता? काव्यात्मक नाटकों का जन्म स्वाभाविक ही था।

काव्यात्मक नाटकों की परम्परा यों तो काफी पुरानी है परन्तु आधुनिक नाटककारों ने इनकी रचना में एक नवीन दृष्टिकोण अपनाया।[1] इन नाटकों की भाषा पद्यबद्ध थी। ये नाटक काव्यात्मक होने के कारण रंगमंच के लिये अनुपयुक्त रहे और इस प्रकार के नाटकों के रचयिता अपने कार्य में सफल भी न हुए। इनमें चरित्र विश्लेषण का क्षेत्र सीमित रहता, कार्य की कमी रहती कहीं-कहीं प्रतीकवाद का आश्रय लिया जाता, और नाटकीय तत्त्व भी कम होते। और फिर आज के गद्य के युग में इनकी सर्वप्रियता होती भी कैसे?

आधुनिक काल में जहाँ काव्यात्मक नाटक अनेक उपर्युक्त कारणों से सर्वप्रिय न हो सके व्यंग्यात्मक नाटकों का बहुत प्रचार बढ़ा। इस कोटि के नाटकों की परम्परा भी अत्यन्त पुरानी है और यूनानी नाटककारों[2] ने ही इनकी परम्परा चलाई। व्यंग्यात्मक शैली में लिखने वाले नाटककार जीवन का यथावत् चित्र न खींच कर अतिशयोक्ति द्वारा पात्रों, विचारों, तथा आदर्शों को हास्यास्पद प्रमाणित करने का प्रयास करते हैं। वे न तो आदर्शवादी होंगे न यथार्थवादी; उनमें दोनों की छाया प्रस्तुत रहेगी। वे जीवन के यथार्थ को तर्क द्वारा परखते हैं और आदर्शवाद से असन्तुष्ट रहते हैं; वे जान-बूझ कर जीवन का विकृत प्रदर्शन करने में आनन्द प्राप्त करते हैं। जहाँ पर भी उन्हें व्यक्ति या समाज मे कोई दोष अथवा वैषम्य दृष्टिगोचर होता—वे उसे विषयाधार मान कर नाटक रचते और अतिशयोक्ति द्वारा उसे हास्यास्पद बनाते। हास्य ही उनके नाटको का

---

१. स्टीफेन फिलिप्स

२. एरिस्टाफेनीज

प्रमुख तत्त्व रहता और सहानुभूति की नितान्त कमी रहती। वे दूसरों की हीनता तथा अपनी श्रेष्ठता प्रदर्शित कर हास्य का प्रसार करते हैं। व्यंग्यात्मक नाटककार में अहंभाव बहुत अधिक मात्रा में रहता है और जहाँ कहीं कोई व्यवस्था अथवा विचार उसके आदर्श विचारों की तुलना में हीन अथवा निकृष्ट हुये कि उसकी त्यौरी चढ़ जायगी और उसकी व्यंग्यात्मक शक्ति जाग्रत होगी। व्यंग्यात्मक नाटककार का दृष्टिकोण और उसके जीवन-सिद्धान्त को समझे बिना उसके हास्य और उपहास का अर्थ सरलतापूर्वक स्पष्ट नहीं होगा। उसका जीवन-सिद्धान्त ही उसके हास्य का जनक है। जिस प्रकार अथवा जिस कोटि का हास्य उसमें होगा उसी कोटि अथवा उसी प्रकार की उसकी रचना होगी। उसमें बौद्धिक तथा भावात्मक अनुभूति दोनों की ही अपार क्षमता होगी : बौद्धिक शक्ति उसे जीवन के वैषम्य से परिचित करायेगी और भावात्मक शक्ति उसे कौतुकपूर्ण प्रदर्शन पर बाध्य करेगी।

व्यंग्यात्मक नाटककारों ने हमारी विकृत सामाजिक व्यवस्था को ही साधारणतया अपने व्यंग्य का शिकार बनाया। उन्होंने कभी जाति विशेष के चरित्र में निहित अवगुणों को हास्यास्पद बनाया और कभी हमारे व्यवसायी आदर्शों की तर्क हीनता दिखलाई; चिकित्सक,[1] पादरी,[2] सैन्य-सचालक[3] सभी उसके व्यंग्य की लपेट में आये और इन व्यवसायों के प्रति जो हमारी रोमांचक श्रद्धा बनी हुई है उसको निरर्थक तथा घृणास्पद घोषित किया गया। जिन-जिन रूढ़िवादी विचारों तथा आदर्शों के गुण गाते हुए हम अपना जीवन व्यतीत करते हैं और जिन-जिन आदर्शों की हम नित्यप्रति अपने कार्यों में अवहेलना करते हैं उनको व्यंग्यात्मक नाटककारों ने उपहासपूर्ण बना

---

१. शॉ—'डाक्टर्स डिलेमा' २. 'कैन्डिडा'

३. 'मेजर बारबरा'

कर हमें अपने सत्यरूप को पहचानने का आदेश दिया। मनुष्य के झूठे आदर्श जिनकी वह माला जपता है और अवसर आते ही उनको ताक पर उठा कर रख देता है, जीवन के घोर शत्रु हैं। इसी दृष्टि-कोण को लेकर उसने हमारे आदर्श वीरों के चरित्र का विश्लेषण किया; हमारी प्रतिशोध की भावना तथा युद्ध-शैली को तर्कहीन प्रमाणित किया; हमारी आदर्श कर्त्तव्य-निष्ठा तथा वैवाहिक व्यवस्था को उपहासपूर्ण दृष्टि से देखा।[1]

व्यंग्यात्मक नाटककारों ने प्रायः नैसर्गिक प्रवृत्ति तथा व्यक्तित्व की समुचित रक्षा का आदेश दिया और इसी के द्वारा जीवन की सफलता देखी। परन्तु इस स्थान पर यह निर्देश करना अत्यावश्यक है कि जब तक नैसर्गिक प्रवृत्ति और बुद्धि; व्यक्तिवाद तथा परोपकारिता; यथार्थ तथा कल्पना का सन्तुलन तथा सामंजस्य हमारे जीवन में प्रस्तुत नहीं होगा हमारा जीवन विफल ही रहेगा; हमारा अनुभव यही कहता है। युगों का यही अनुभव है।

## १

## भारतीय नाट्यकला का उद्गम

जिस प्रकार भारतीय साहित्य के सभी अंगों का उद्गम ऋषि-मुनियों की कृपा द्वारा विरचित वेदों में मिलता है उसी प्रकार नाट्य-कला, मूल रूप में ब्रह्मा की कृपा द्वारा उद्भूत हुई। विश्व संचालन कार्य में सहयोग देने वाले देवी-देवता प्रायः अपने दैनिक जीवन की एकरूपता से ऊब उठते और मनोरंजन की आवश्यकता, उन्हें भी स्वभावतः ज्ञात होती। ब्रह्मा ही सब कलाओं के आदि गुरु माने जाते थे और उन्होंने देवताओं के मनोरंजन के लिये वेद-वेदांगों से नाटक

---

१. बर्नर्ड शा—'मैन आव डेस्टिनी'; 'सीजर ऐण्ड क्लियोपाट्रा'; 'आर्म्स ऐण्ड द मैन'।

के अनेक तत्व संग्रहीत कर दिये। संवाद, संगीत, रस तथा अभिनय, ऋग्वेद, सामवेद, अथर्वण एवं यजुर्वेद से क्रमशः प्राप्त हुए। शिव तथा पार्वती के कृपा से ताण्डव तथा लास्य नृत्यों की अवतारणा हुई और नाटक के सभी महत्वपूर्ण तत्व एकत्र हो गये। कमी केवल रही रंग-मच की; उसका निर्माण विश्वकर्मा ने किया। नाट्यकला के इस रहस्यपूर्ण पौराणिक गाथा से कदाचित् तात्पर्य यही निकलेगा कि वैदिक युग में नाट्यकला बीज रूप में प्रस्तुत थी और उसके अनेक महत्त्वपूर्ण तत्वों का समन्वय केवल नहीं हो पाया था। इस समन्वय का कार्य भरत मुनि ने सम्पन्न किया और नाट्य-शास्त्र की रचना की।

भरतमुनि के नाट्यशास्त्र के अध्ययन से स्पष्ट होगा कि जो विस्तृत विश्लेषण तथा नियमों का निर्माण उन्होंने अपने नाट्यशास्त्र में किया उसका आधार केवल उनकी कल्पना न रहा होगा। रचना-संबंधी नियमों का निर्माण तभी संभव होगा जब दो, चार, दस, रचनाएँ भी प्रस्तुत हों क्योंकि पहले पहल नियम ही साहित्य का पदानुसरण करते हैं। मानव-प्रकृति के ऐतिहासिक अध्ययन के आधार पर यह भी कहा जा सकता है कि यूनान के प्राचीन गरोहों[1] की भाँति भारतीय गरोहों ने भी प्रकृति के अपार तथा विशाल एवं रहस्यमय-शक्ति का अनुभव किया होगा। उसके परिवर्त्तनशील दृश्यों को देख कर भय तथा श्रद्धा के वशीभूत हो उन्होंने एक दैवी-शक्ति की कल्पना भी की होगी और कालान्तर में उनकी रूप-रेखा निर्माण कर उनकी पूजा अर्चना प्रारंभ की होगी। हरे भरे खेतों में जब फसलें तैयार होतीं, ऋतु परिवर्त्तन होते अथवा किसी धार्मिक पर्व और उत्सवों का आयोजन होता तब गीत गाये जाते; नृत्य होते और जनता की मनोरंजन-प्रियता अनेक रूप में

---

१. देखिये पृष्ठ—६

नृत्य तथा भाव-भंगी द्वारा प्रदर्शित होती। इन्हीं में नाट्यकला के तत्व बीज-रूप में प्रस्तुत दिखाई देंगे जो भविष्य में पल्लवित-पुष्पित हुए।

*उत्कर्ष तथा ह्रास*—भारतीय साहित्य के आदि ग्रन्थों, पुराणों तथा महाकाव्यों आदि और बौद्ध-कालीन धर्म-ग्रंथों में यथास्थान नट, नटियों, रगशाला, अभिनय इत्यादि का उल्लेख मिलेगा जिससे यह निष्कर्ष निकाला जा सकता है कि कदाचित् नाट्यकला किसी न किसी रूप मे प्राचीन काल में अवश्य प्रयुक्त होती होगी जिसका विकास तथा साहित्यिक निर्माण भारत के श्रेष्ठ नाटकारों—कालीदास, हर्ष भवभूति इत्यादि ने अपनी साहित्यिक प्रतिभा द्वारा किया। उन्होंने ही श्रेष्ठ तथा विश्व-विख्यात नाटकों की रचना की।

उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट होगा कि ईसा के बहुत पहले भारत में नाट्यकला अपने उत्कर्ष पर थी और अनेक लक्षण-ग्रन्थ भी रचे जा चुके थे। भारतीय आलोचक, भरत मुनि के समय से ही नाट्यकला का ऐतिहासिक तथा साहित्यिक विकास मानते हैं और यह विकास आज से लगभग दो हजार वर्ष पूर्व पूर्णत: हो चुका था। ईसा की शताब्दियों के आरंभ से ही बौद्धधर्म का प्रचार कम हो चला था, और सातवीं शताब्दी से भारत का राजनीतिक जीवन अराजकता-पूर्ण होने लगा था। हर्ष ने अपनी राजनीतिक सत्ता बहुत काल तक बना रखी परन्तु उनकी मृत्यु के पश्चात् अराजकता और भी फैली; क्योंकि कोई केन्द्रीय शक्ति ऐसी न रह गई जो देश के छोटे-छोटे राज्यों को एक सूत्र में बाँधे रहती और फल यह हुआ कि निकटवर्ती मुसलमान देशों के बादशाहों को भारत पर आक्रमण करने का सुनहरा अवसर हाथ आया। ये आक्रमण पहले पहल केवल लूट-मार के लिये हुए, धीरे-धीरे साम्राज्य निर्माण के आधार बन गये; और कालान्तर में अफगान, गुलामवशीय तथा मुगलवशीय राजाओं का क्रमशः राज्य-स्थापन भारत में हो गया जिसके कारण नाट्यकला

का ह्रास ही नहीं वरन् लोप भी हो गया। इस्लाम धर्म की कट्टरता ने, जो किसी भी नाटकीय प्रदर्शन द्वारा मनोरंजन धर्म-विरुद्ध समझती थी, नाट्यकला प्रचार तथा नाटक रचना पर प्रतिबन्ध लगा दिये और नाटक का भारतीय समाज से निष्क्रमण हो गया। हाँ यह सही है कि दो चार मुगल बादशाहों ने ललित कलाओं को प्रश्रय दे अनेक कलाओं के प्रसार में सहयोग दिया, परन्तु प्रश्रय चित्रकला, संगीत तथा नृत्य को ही मिला—नाटक आश्रयविहीन रहे। वे न तो लिखे गये और न खेले गये। पन्द्रहवीं शती उत्तरी भारत में मुगलों के एक-छत्र राज्यस्थापना के पश्चात् भारतीय समाज में जो मानसिक हलचल फैली और उसके फलस्वरूप जो सन्तवानी तथा सन्तकार्य आविर्भूत हुआ उसके द्वारा नाट्यकला को प्रोत्साहन मिलना चाहिये था और उसकी आशा भी बंधी क्योंकि यह मानसिक आन्दोलन अत्यन्त प्रभावशाली भी था। परन्तु सन्त कवियों ने केवल दुःख की ही अवतारणा देखी और भाग्यवाद की दुहाई दी। फल यह हुआ कि समाज निष्क्रिय हो भाग्यवादी बन बैठा। ऐसी सामाजिक तथा मानसिक परिस्थितियों में नाट्यकला को प्रोत्साहन मिलना असंभव था। जब जनता में ही उत्साह नहीं तो नाट्यकला को भला उत्तेजना कहाँ से मिलती। इतना होते हुए भी रीतिकाल में विरचित कुछ नाटकों[1] का पता अनुसन्धान-कर्त्ताओं ने चलाया है। रीतिकाल के कवियों के रसनिरूपण तथा नायिका-भेद विश्लेषण का संबंध नाटकों से किसी हद तक जोड़ा जा सकता है। उस काल के धार्मिक शास्त्रार्थ तथा पुण्यपर्वों के उत्सवों के स्वांग इत्यादि की योजना में नाट्यकला साँस भरती रही। कुछ आलोचकों का मत है कि इस मध्ययुग में भी दूर दक्षिण के देशों में जो समय-समय पर मुसलमानी शासनाधिकार से मुक्त होते रहे संस्कृत

---

१. ये नाटक अप्राप्त हैं, उनकी रचना का संकेत मात्र मिलता है।

नाटकों के खेलने की रुचि बनी रही और दक्षिण के विशाल देवालय ही उनके रंगमंच रहे; और उत्तर, मध्य तथा पूर्व भारत में जहाँ उनका एक-छत्र शासनाधिकार बहुत काल तक रहा नाट्यकला का प्रायः लोप हो गया। मुगलों की अपेक्षा, अंग्रेजी शासन काल में अंग्रेजी भाषा के पठन-पाठन द्वारा नाट्य-साहित्य को पुनर्जीवन मिला और उन्नीसवीं शताब्दी के [1] मध्य में नाटक-रचना का पहला प्रयत्न दृष्टिगोचर हुआ।

## २

## नाट्यकला का पुनर्जन्म

कुछ विचारकों के मतानुसार हिन्द तथा मध्यप्रदेश में नाटकों का अविकसित रूप रामलीला, रासलीला, रामनवमी तथा गंगा दशहरा के धार्मिक महोत्सव, तथा वीर ऊदल के यशगान, होलि-

---

१. चौदहवीं शताब्दी से उन्नीसवीं शती तक के अनेक नाटकों का उल्लेख सप्तम हिंदी साहित्य सम्मेलन की कार्य-विवरण-पत्रिका तथा भारतेन्दु कृत 'नाटक' पुस्तक में मिलता है जिनमें 'रुक्मिणीहरण' तथा 'पारिजात हरण' विद्यापति द्वारा लिखे गये थे, केशवदास तथा कृष्ण-जीवन ने क्रमशः विज्ञानगीता तथा करुणाभरण की रचना की थी, 'हनुमान नाटक' हृदयराम पंजाबी ने लिखा और 'प्रबोधचन्द्रोदय' यशवन्तसिंह द्वारा लिखा गया। 'शकुन्तला' 'देवमाया प्रपंच' 'माधवा-नल' कामकन्दला', 'आनन्द रघुनन्दन' 'रामलीला विहार, इत्यादि के नाम के नाटकों का लेखा मिलता है। परन्तु वे रचनायें नाटक नाम की ही हैं; और जैसा इनके नाम से ही स्पष्ट है ये रामायण तथा महाभारत में वर्णित कथाओं के पद्यरूप हैं और उनमें नाटकीय तत्वों का एकान्त अभाव है।

वासना पोषक गीतों, दोहो तथा गजलों की भरमार है जिसके कारण इसकी सर्वप्रियता १६०० तक बराबर बनी रही और इसका फल यह हुआ कि इसके अनुकरण में 'मुछन्दर सभा', 'बन्दर सभा' इत्यादि प्रहसनात्मक नाटक जो नाम ही नाम के नाटक थे, लिखे गये परन्तु उनमें इन्दर-सभा वाली बात कर हाँ ?

१८५७ के बाद से जब अंग्रेजी शासन को स्थायित्व प्राप्त हुआ, अंग्रेज़ों को अपने मनोरंजन के साधन जुटाने पड़े और उन्होंने कलकत्ते[1] में अंग्रेज़ी रंगमच स्थापित किया जिसे देखकर बंगाली साहित्यकारों को बंगाली भाषा के नाटकों के खेलने का प्रोत्साहन मिला। यद्यपि बंगला के साहित्यकारों ने रंगमच कुछ वर्ष पहले बना रखे थे और १८४२ में कुछ निर्जी[2] रंगस्थल भी निर्मित हो चुके थे परन्तु इन रंगमचों को अंग्रेज़ी रंगमच व्यवस्था मे बहुत कुछ सीखना पड़ा जिसके फलस्वरूप उनकी उन्नति होती गई। इसी समय से पश्चिमी प्रभावों का प्रसार तीव्रगति से होने लगा और पश्चिमी साहित्यकार अन्वेषक तथा अनुसधानकर्त्ता भारतीय संस्कृत साहित्य की ओर भी आकृष्ट हुए। संस्कृत के काव्य तथा नाटक, इतिहास तथा धर्मशास्त्र का अनुशीलन आरभ हुआ और अंग्रेज़ी, फ्रेंच, तथा जर्मन भाषाओं की कुछ पुस्तकें अनूदित[3] भी होने लगीं। इसी बीच १८७५ मे आर्य

---

१. अठारहवीं शताब्दी उत्तरार्द्ध तथा उन्नीसवीं शताब्दी, पूर्वार्द्ध में बम्बई, मद्रास, पटना शहरों में ईस्ट इंडिया कम्पनी के अंग्रेज़ों द्वारा स्थापित रंग शालाओं का उल्लेख मिलता है।

२. जगन्नाथ शंकरनाथ ने इस वर्ष जो रंगस्थल बनाया वही मराठी रंग-मंच में विकसित हुआ।

३. पश्चिमी लेखकों में सर विलियम जोन्स, राथ, मैक्समूलर, प्रिंसेप, कनिंघम तथा शकुन्तला के अनुवादकर्त्ता मोनियर विलियम्स उल्लेखनीय हैं।

समाज की स्थापना भी हुई और देश की प्राचीन गौरवपूर्ण सभ्यता और साहित्य की ओर देश की शिक्षित जनता आकृष्ट हुई। वैदिक सभ्यता की पूजा होने लगी; उस काल का साहित्य स्तुत्य समझा जाने लगा और संस्कृत की पुस्तकों का अध्ययन तथा बंगाली लेखकों द्वारा अनुवाद[1] अविरल गति से होने लगा। संस्कृत का नाटक जो पहले पहल अभिनीत हुआ वह 'शकुन्तला' था।

जहाँ एक ओर हिन्दी के साहित्यकार संस्कृत नाटकों के अनुवाद द्वारा हिन्दी नाटककारों का पथ प्रदर्शन करना चाहते थे, दूसरी ओर सेठ पेस्टनजी फ्रेमजी, कावसजी तथा बाटलीवाला समान व्यक्ति, वणिक वृत्ति से प्रेरित हो पारसी थियेट्रिकल कम्पनियों[2] द्वारा भारतीय जनता की रुचि दूषित करने लगे। पारसी कम्पनियों के नाटकों में उर्दू का गहरा रंग चढ़ा रहता था। इसी पारसी रंगमंच पर उर्दू के प्रसिद्ध कवि नासिख के शिष्य अमानत खाँ का लिखा हुआ 'इन्दर सभा' खेला गया जिसमें स्वयं नवाब वाजिदअलीशाह ने भाग लिया था; और जिसकी सर्वप्रियता[3] बहुत दिनों तक बनी रही जिसके फल-

१. निम्नांकित अनुवादों में नाट्यधर्म नहीं निर्धारित हुआ; ये संस्कृत साहित्य की श्रेष्ठता का परिचय मात्र देते हैं :—

राजा लक्ष्मण सिंह : 'शकुन्तला', भारतेन्दु हरिश्चन्द्र : 'विद्यासुन्दर', 'पाखण्ड विडम्बन', 'धनंजय विजय', 'कर्पूरमंजरी', 'मुद्राराक्षस'। ला० सीताराम : 'महावीर चरित', 'उत्तर रामचरित', 'मालती माधव', 'मृच्छकटिक', 'नागानन्द'।

२. ओरजीनल थियेट्रिकल कम्पनी, अल्फ्रेड थियेट्रिकल कम्पनी, विक्टोरिया नाटक कम्पनी।

३. पारसी कम्पनियों की देखादेखी कुछ उर्दूदाँ नाटककार जो अभिनेता भी थे, अनेक नाटक कम्पनियाँ खोल बैठे और पारसी कम्पनियों के समान कुरुचि का प्रसार करने लगे। इनका संवाद पद्यबद्ध, दृश्य रोमांचकारी तथा उत्तेजनापूर्ण और वातावरण भ्रष्ट था।

स्वरूप अन्य सुरुचिपूर्ण नाटक जनता द्वारा त्याज्य रहे और केवल कुछ शिक्षित जनों को ही प्रिय हुए। इतना होते हुए भी पारसी कम्पनियों ने हिंदी नाटकों का एक हित अवश्य किया। उन्होंने एक व्यवस्था-पूर्ण रंगमंच[1] की भेंट हिंदी साहित्य को दी जो भविष्य में परिष्कृत होता गया।

पारसी नाटकों की उत्तेजक कथावस्तु, लालसा-युक्त संवाद, तथा कुरुचि के विरुद्ध शीघ्र ही भारतेन्दु बाबू ने आन्दोलन आरम्भ किया। बंगला के श्रेष्ठ नाटककार द्विजेन्द्रलाल राय तथा गिरीष घोष के हिंदी में अनूदित नाटकों ने भी इस ओर अपना सहयोग प्रदान किया और रंगमंचीय आवश्यकताओं की पूर्ति साहित्यिक सुरुचि द्वारा की। भारतेन्दु ने सुरुचि फैलाने के उद्देश्य से अनेक संस्कृत नाटकों का अनुवाद किया और उनके सफल अभिनय की व्यवस्था भी की। उनके नाटकों में कहीं सुन्दर कथानक[2] है, कहीं सुन्दर चरित्र-चित्रण[3] है, कहीं हास्य[4] की छटा है और कहीं आकर्षक रस[5] परिपाक है। परन्तु भारतेन्दु के नाटकों के सभी आकर्षक तत्वों का समन्वय १९१२ ई० में बद्रीनाथ भट्ट की प्रतिभा द्वारा "कुरु-वन-दहन" नामक नाटक में हुआ। यह नाटक संस्कृत के "वेणीसंहार" नामक नाटक का रूपान्तर मात्र है और उसमें अंग्रेजी तथा संस्कृत नाटकीय विधानों का यथेष्ट सामंजस्य है।

भारतेन्दु बाबू के नाटकों ने हिंदी नाट्य साहित्य की अपूर्व उन्नति की और नाटककारों का पथ विशद रूप में प्रशस्त किया। उनके अनुवादों ने भारतीय दर्शकों को अनेक वर्ग के नाटकों का

---

१. यह रंगमंच शेक्सपियर के समय के रंगमंच का संक्षिप्त अनुकरण था।

२. नीलदेवी। ३. सत्य हरिश्चन्द्र।

४. अंधेर नगरी। ५. चंद्रावली

परिचय दिया। शिष्ट हास्य की अवतारणा भी उन्हीं के द्वारा हुई। उन्होंने यद्यपि कहीं-कहीं संस्कृत नाटकों का अनुकरण करते हुए सूत्रधार, नान्दी, स्वगत तथा पृथक भाषण का आश्रय तो अवश्य लिया परन्तु उनमें अस्वाभाविकता न आने दी। भाषा शैली से उन्होंने पद्यबद्ध सम्वाद निकाल फेंके, अलंकारों तथा कवित्त का बहिष्कार किया और सुन्दर गीतों के प्रयोग द्वारा आकर्षक वातावरण बनाने की परम्परा चलाई। उन्होंने नाटको की निर्देशन शैली में बहुत कुछ सुधार किया।

भारतेन्दु बाबू के पश्चात् कुछ ऐसे नाटककारों ने नाटक रचना-क्षेत्र में प्रवेश किया जो अपने को पारसी नाटकों के प्रभाव से मुक्त न रख सके। नारायण प्रसाद बेताब तथा राधेश्याम कथावाचक, तुलसीदत्त "शैदा" और श्रीकृष्ण हसरत ने जितने भी पौराणिक तथा ऐतिहासिक नाटक लिखे सब पर कुछ न कुछ मात्रा में पारसी कम्पनियो का गहरा रग है। वे चाहते तो थे भारत के गौरवपूर्ण अतीत का चित्र खींचना परन्तु प्रतिभाहीन तथा प्राचीन युग की सांस्कृतिक चेतना तथा नैतिकता से अनभिज्ञ होने के कारण वे आधुनिक जीवन के भद्दे तथा विकृत चित्र ही खींच सके। ये नाटककार रोमांचक घटनाओ तथा अस्वाभाविक प्रसंगो की खोज में बेतरह पागल रहते क्योंकि जनता की यही रुचि थी और ये नाटककार जनता की इस रुचि के पोषण को ही श्रेष्ठ नाट्य कला समझ बैठे। इस वर्ग के नाटककार पौराणिक तथा ऐतिहासिक व्यक्तियो के चित्रण में नितांत असफल रहे। उनके देवी-देवता वेश्या परिवार समान ज्ञात होते हैं और उनका संवाद भद्दा, कुत्सित तथा नैतिकता से विहीन रहता है।[1] हिंदी नाट्य साहित्य के सौभाग्य से इस वर्ग के

---

१. जो नाटककार इन कुत्सित प्रभावों से मुक्त रहे उनमें माखन-लाल चतुर्वेदी, माधव शुक्ल तथा सुदर्शन और उग्र उल्लेखनीय हैं।

नाटककार बहुत दिन न चल सके और शीघ्र ही भारतेन्दु तथा बदरीनाथ भट्ट द्वारा चलाई हुई साहित्यिक परम्परा को जयशंकर प्रसाद जैसे प्रतिभाशाली नाटककार ने अपनाकर ऐतिहासिक तथा पौराणिक नाटकों की महत्वपूर्ण रचनायें कीं।

ऐतिहासिक नाटकों के क्षेत्र में जयशंकर प्रसाद का स्थान सर्वश्रेष्ठ है। उनके ऐतिहासिक नाटक 'राज्यश्री', 'विशाख', 'अजातशत्रु' 'स्कंदगुप्त', 'चन्द्रगुप्त' यद्यपि अनेक कारणों—विशेषतः भाषा—से अभिनय योग्य नहीं फिर भी उनमें इतिहास का हृदयग्राही पुनर्निर्माण हुआ है और बौद्धकालीन भारत की श्रेष्ठ अवतारणा हुई है। उनका पौराणिक नाटक 'जनमेजय का नागयज्ञ' उन्नत भाव तथा दार्शनिक विचारों से परिपूर्ण है। इन ऐतिहासिक नाटकों में यथेष्ट नाटकीय अन्तर्द्वन्द प्रदर्शित है और कथानक मिश्रित है जिनका विकास पूर्णतयः निर्दोष नहीं है। प्रसाद की निर्देशक-कला प्रशंसनीय है जिसके दर्शन हमें उनके प्रत्येक नाटक में होंगे। उनके आदर्शवादी पात्र हमें जीवन की नूतन अनुभूति देते हैं और बौद्ध-धर्म के उन्नत तथा आध्यात्मिक आदर्शों के प्रतीक हैं।

प्रथम महायुद्ध के पश्चात् भी पौराणिक, ऐतिहासिक, रोमांचक तथा सामाजिक नाटक लिखे गये, अनुवाद भी हुए; परंतु इस युग की श्रेष्ठता इसी में है कि नाटक यथार्थ जीवन के समीप आ गया और यथार्थवादी तथा बुद्धिवादी[1] नाटककारों की लोकप्रियता बढ़ने लगी। द्विवेदी-युग में पश्चिमी आदर्शों से प्रभावित अनेक नाटककारों के दर्शन होते हैं जिन पर इब्सेन जैसे युगप्रवर्त्तक नाटककारों तथा बर्नर्ड शा जैसे व्यंग्यात्मक, यथार्थवादी नाटककारों का व्यापक प्रभाव पड़ा। इन्हीं के अनुकरण के फलस्वरूप हिंदी नाटकों में

---

१. लक्ष्मीनारायण मिश्र; सेठ गोविन्ददास

भूमिकाओं की प्रथा चली और रंगमंच निर्देशन के संकेत विस्तार-पूर्वक दिये जाने लगे।

भारतेंदु की चलाई हुई हास्य प्रधान अथवा प्रहसनात्मक रचना शैली बद्रीनाथ भट्ट[1], पांडेय बेचन शर्मा उग्र[2], सुदर्शन[3], जी० पी० श्रीवास्तव तथा रामनरेश त्रिपाठी ने अपनायी।[4] बद्रीनाथ भट्ट तथा उग्र जिन्होंने दो ही चार ऐसे नाटक लिखे—अपने नाटकों में जहाँ तक हो सका हास्य को शिष्ट स्वस्तर पर रखने का प्रयत्न किया। जी० पी० श्रीवास्तव लिखित प्रहसनों तथा व्यंग्यपूर्ण नाटकों का प्रचार यद्यपि बहुत जोर शोर से हुआ फिर भी न तो उनमें श्रेष्ट हास्य-रस[5] है और न लेखक में उस रस के परिपाक की कला ही है।

आधुनिक नाटक रचना तथा नाट्य कला पर पिछले पचीस वर्षों के पश्चिमी नाटककारों की विचारधारा का अत्यंत गम्भीर, विस्तृत तथा व्यापक प्रभाव पड़ा है। उन्हीं की विचारधारा से प्रभावित होकर हिंदी नाटकों की आत्मा तथा उनकी रूपरेखा और निर्देशन कला में विशाल परिवर्तन हुआ है। बुद्धिवाद, प्रकृतिवाद, यथार्थवाद तथा प्रतीकवाद की शैली जो पश्चिमी नाटककारों ने चलाई उसे हिंदी के अनेक नाटककारों ने प्रसन्नता-पूर्वक अपनाया है परंतु यह कहना कठिन है कि उन्हें सफलता कहाँ तक मिली। इब्सेन द्वारा प्रसारित बुद्धिवाद के आकर्षण से कदाचित ही कोई नाटककार मुक्त रह सका हो। स्ट्राइण्डबर्ग के प्रकृतिवाद ने हमारा समस्त सामाजिक जीवन अस्त-व्यस्त

---

१. 'विवाह विज्ञापन'; 'लबड़ धों धों'; 'चुंगी की उम्मेदवारी

२. 'उजबक'; 'चार बेचारे'। ३. 'आनरेरी मजिस्ट्रेट'

४. रूपांतरित 'साहब बहादुर उर्फ चड्ढा गुलखैरू, 'मार मार कर हकीम; 'मर्दानी औरत'; 'नोक झोंक'; 'उलट फेर'

५ चार्ल्स चैपलिन की हास्यपूर्ण नाट्यकला का हिंदी पर बहुत अधिक प्रभाव है।

करने का प्रयत्न किया है। हमारे अनेक राजनीतिक; व्यवसायिक, सामाजिक, तथा आर्थिक सम्बन्धों के पाखंडों का जिस तीव्र बुद्धिवादी रूप में पश्चिमी नाटककारों ने विश्लेषण किया है उससे भी हम विलग नहीं रह सके हैं। जिन मनोवैज्ञानिक अन्तर्द्वन्द्वों का अवगाहन; जिन जीवन तत्वों का विश्लेषण पश्चिमी नाटककारों ने किया वह आधुनिक नाटक साहित्य की अमूल्य निधि है। उनकी विचार-धारा तथा उनकी शैली का सफल अनुकरण तभी हो सकेगा जब हमारे नाटककारों का अध्ययन-क्षेत्र अत्यंत विशाल हो और उनमें वही बौद्धिक शक्ति हो जो आज के पश्चिमी नाटककारों में प्रस्तुत है। यह निर्विवाद है कि बुद्धिवाद, प्रकृतिवाद तथा यथार्थवाद को अपनाने में हमारे अनेक नाटककार असफल रहे हैं। इसका कारण यह भी हो सकता है कि हमारे नाटककारों के सम्मुख हमारे सामाजिक अंगों से सम्बद्ध वे प्रश्न हैं ही नहीं जो पश्चिमी जीवन में हर समय मिलेंगे। परन्तु जब आज का मनुष्य केवल राष्ट्रीय भावना से प्रेरित न होकर अन्तर्राष्ट्रीय भावना से प्रेरित है; एक ही आशा और निराशा के द्वन्द्व से व्यथित है; एक ही भय से भयाकुल है तथा एक ही आदर्श से परिचालित है तो उसे संसार की सभी विचारधाराओं से परिचित होना पड़ेगा। इसी में विश्व का कल्याण है।

## ३

## हिन्दी नाटकों के विषय

हिन्दी नाटकों के विषयों का विवेचन सरल है क्योंकि हिन्दी भाषा में नाटकीय परम्परा न तो बहुत पुरानी है और न बहुत मौलिक। जैसा कि संस्कृत नाटकों के अनुवादों से स्पष्ट है (क्योंकि पहले पहल उन्हीं के अनुकरण रूप में और अनुवाद द्वारा नाटकों का अविर्भाव हुआ) इनके विषय पौराणिक ही रहे। और यह स्वाभा

विक भी था। क्योंकि जिन-जिन कारणों से नाटकीय आत्मा का विकास हुआ; जिन-जिन तत्वों से उसकी रूप-रेखा का निर्माण हुआ उनमें (जैसा हम संकेत कर चुके हैं) नृत्य, संगीत तथा देवपूजा और वीरपूजा की भावना ही मूल रूप में प्रस्तुत थी। और नाटककारों का पौराणिक वीरो की ओर ध्यान आकृष्ट होना स्वाभाविक था।

चौदहवीं शताब्दी से लेकर उन्नीसवीं शताब्दी तक के जिन नाटको का अनुसधान हुआ उनके नाम से ही उनके पौराणिक कथानको का आभास मिल जायगा। यदि श्रेष्ठ नाटकीय तत्वों की कसौटी पर उन्हें कसा जायगा तो वे कदापि भी खरे नहीं उतरेंगे क्योंकि उनका अधिकाश तो अनुवाद मात्र है और उससे भी अधिक वे रामायण तथा महाभारत की कथाओं के पद्यात्मक वर्णन मात्र हैं। न तो उनमें कहीं पात्रो का प्रवेश और और प्रस्थान है; न चरित्र चित्रण; न घटनाओ का सगठन; और न भावनाओं का उत्कर्ष। उनमें काव्य-तत्व ही अधिक मिलेंगे। रामलीला तथा रासलीला के अन्तर्गत अनेक धार्मिक कथाओं के वे पद्यबद्ध निरूपण मात्र हैं : इनकी धार्मिक कथाओं[1] के कारण इनका क्षेत्र संकुचित ही नहीं वरन् अनाटकीय भी है।

अंग्रेजी राज्य की स्थापना तथा पश्चिमी विचारो के प्रचार के कारण और साथ-साथ भारतीय राष्ट्रीय भावनाओं के आविर्भूत होने के फलस्वरूप एवं नवीन आन्दोलनों द्वारा लेखकों को नवीन विचार तथा नवीन उपादान मिले। उन नवीन विचारों तथा उपादानों का प्रयोग पहले-पहल साहित्य रूप में भारतेन्दु बाबू हरिश्चन्द्र ने ही किया और उन्हीं के ध्रुव-प्रयत्नों द्वारा हिन्दी साहित्य की नाटकीय

[1] ऐतिहासिक दृष्टि से भारतेन्दु बाबू के कथनानुसार हिन्दी की विशुद्ध संस्कृत रीति पर लिखे हुए नाटक के रचयिता उनके पिता श्री गोपालचन्द्र थे जिनका उपनाम गिरिधरदास था। इस पौराणिक कथानकयुक्त नाटक के कुछ ही अंश प्राप्त हैं।

परम्परा का पुनर्निर्माण साहित्यिक रूप में हुआ। भारतेन्दु बाबू अपने युग के शोचनीय राष्ट्रीय जीवन से बहुत व्यथित हुए: उनके समय का भारतीय समाज अपनी पूर्ण अधोगति को प्राप्त था। भारतीयों का राजनीतिक तथा सामाजिक एवं धार्मिक तथा आर्थिक जीवन इतना हेय तथा निकृष्ट हो चुका था कि किसी भी सुधार की भावना का प्रसार असम्भव था। समृद्धिशाली पश्चिमी जीवन की तुलना में तो उस काल का सम्पूर्ण जीवन कुछ भी न था। भारतेन्दु जैसे प्रतिभापूर्ण साहित्यकार के लिये ऐसी परिस्थिति उनकी साहित्यिक प्रेरणा को जाग्रत करने की कारणस्वरूप हुई; और उन्हीं से प्रेरित होकर उन्होंने समकालीन भारतीय जीवन से संबंधित विषय-वस्तु को अपनाया। पौराणिक[1] प्रेरणा द्वारा भी भारतेन्दु ने नाटक लिखे परन्तु विशेषतः समाज तथा राजनीति संबधी विषय ही उनके नाटकों में सफलतापूर्वक प्रयुक्त हुए। समाज में प्रचलित अविद्या, अंधविश्वास, छुआछूत, पारिवारिक तथा पारस्परिक फूट और पाखंड, गरीबी और भूख और समाज के सर्वांगीण अधःपतन इत्यादि उनके समाज संबधी[2] नाटकों में विषय रूप में प्रयुक्त हुए।

---

१ सती प्रताप

२'भारत दुर्दशा', 'नीलदेवी'। इस संबध में डा० लक्ष्मीसागर वार्ष्णेय का कथन स्पष्ट तथा मान्य है—' देश की अधोगति पर विचार करते समय उनका ध्यान बरबस विदेशी आक्रमणकारियों के घातक प्रभाव और भारत के प्राचीन आर्य-गौरव तथा पृथ्वीराज, पोरस, राणा प्रताप, शिवाजी आदि वीरों की ओर आकृष्ट हो जाता और वीरतापूर्ण भीषण युद्धों के ज्वलंत उदाहरणों में उनका नीरव राष्ट्रीय गान जग उठता। भारत की दुर्व्यवस्था पर वे आँसू बहाते। रोग, महर्घ, कर, मद्य, आलस्य, धनहीनता, बलहीनता, अविद्या, यवनों के कारण दुःख, पाश्चात्य सभ्यता का अंधानुकरण, धार्मिक अंधविश्वास, छुआछूत,

कुछ अन्य नाटककारों ने बालविवाह[1] तथा विधवा विवाह के अशुभ परिणाम कुछ नाटकों में वर्णन किये तथा कुछ अन्य नाटककारों ने धर्मों की एकता और ईश्वर[2] सभी धर्मों का प्राण है, सिद्धांत रूप में रक्खा। कुछ अन्य नाटककारों ने वीररस प्रधान नाटकों में धार्मिक सुधार[3], विवाहोत्सव में अपव्यय का कुपरिणाम दिखलाया[4]; कुछ एक ने एकता तथा स्त्री-स्वतन्त्रता का प्रचार किया। इन विषयों के बहुत से अंग प्रहसनों[5] में अनेक रूप में प्रयुक्त हुए।

हिन्दी नाटककारों के विषयाधारों के विवेचन द्वारा यह स्पष्ट होगा कि हिन्दी नाटकों के पौराणिक, ऐतिहासिक, रोमांचक तथा सामाजिक-चार वर्ग हुए। रामलीला तथा रासलीला से संबंधित जो नाटकीय परम्परा चली उनमें अधिकतर कथानक पौराणिक थे जिनका उद्देश्य जनता को शिक्षा देना, देशभक्ति धर्मभक्ति इत्यादि उपदेश रूप में रखना था। रोमांचक नाटक, पारसी कम्पनियों ने, उन्नीसवीं शताब्दी के अंत से लेकर बीसवीं शताब्दी के आरम्भ तक अभिनीत किये जिनमें रीतिकाल के नायक नायिकाओं का इस्लामी अथवा उर्दू रूपान्तर प्रदर्शित था। ऐतिहासिक नाटकों में जितनी परिपक्वता

---

दम्भ, पाखंड, भूत-प्रेत, अनेक देवी देवताओं की पूजा, दुर्भिक्ष, निज भाषा के प्रति उदासीनता और फलतः अधपतन, स्वदेशी के प्रचार का प्रभाव, देश के उद्योग धंधों का अधःपतन, आर्थिक शोषण, मतों का बाहुल्य, अन्याय, असंगठन, अंध परम्परा आदि का उल्लेख क्षोभपूर्ण शब्दों में वर्णित है······राजनीतिक, आर्थिक, धार्मिक और सामाजिक क्षेत्रों के अन्य नाटककारों की विचारधारा भी भारतेन्दु की विचारधारा के लगभग समान समझनी चाहिये।"

१ 'दुःखिनी बाला' २ 'धर्मालाप'

३ 'मयंक मंजरी महानाटक' ४ 'विवाह विडम्बन'

५ देखिये—'प्रहसन खंड'

हमें 'प्रसाद' में मिलेगी वह और कहीं प्रस्तुत नहीं। वे भारतीय सांस्कृतिक चेतना के प्रतीक भी हैं और हम पहले कह चुके हैं बौद्ध-कालीन आदर्शों का पुनर्निर्माण करते हैं।

उपर्युक्त चारों वर्गों की नाटकीय शैली के विषय में बहुत कुछ कहने की गुंजायश नहीं। कहीं कथानक महत्वपूर्ण है तो चरित्र-चित्रण नहीं, कहीं चरित्र चित्रण है तो अभिनयात्मकता नहीं, भाषा नहीं और रंगमंचीय उपयुक्तता नहीं; कहीं क्लिष्ट रहस्यवादी कविता की छटा है तो कहीं काव्यहीनता। जहाँ कहीं कथोपकथन स्वाभाविक और यथार्थ है वहाँ श्रेष्ठ कथानक नहीं। आजकल पश्चिम के यथार्थवादी, बुद्धि-वादी तथा प्रतीकवादी नाटकों का अनुवाद और अनुकरण[1] जो हो रहा है उससे आशा की जाती है कि हमारी नाटकीय शैली परिष्कृत होती जायेगी और कालान्तर में हमारे साहित्यकार श्रेष्ठ नाट्य साहित्य का निर्माण करेंगे। पश्चिमी नाटककारों की दृष्टि जिस सूक्ष्म में हमारी आत्मा का विश्लेषण करती है; हमारे मनोवैज्ञानिक जीवन का जिस गूढ़रूप में विवेचन करती है, वह हमारे नाटकों में प्रस्तुत नहीं। हमारे नाटककारों के विषय बाह्य सामाजिक विषय हैं : हमें उन नाटककारों की आवश्यकता है जो हमारे जीवन के गूढ़ रहस्यों का उद्घाटन करें : बाह्य जगत से दृष्टि अन्तर्जगत की ओर फेरें।

यदि वास्तव में देखा जाय तो अनेक नाटककारों के होते हुए भी हिंदी का नाट्य-साहित्य न तो महत्वपूर्ण है और न उन्नत। हमें चारों वर्गों के नाटकों में नाटकीय तत्व यदा-कदा मिल तो जायेंगे परन्तु अभिनय के उपयुक्त समुन्नत नाटक कदाचित् ही मिलें। यह आश्चर्य का विषय है कि जहाँ हिंदी का काव्य तथा उपन्यास प्रगति पथ पर काफी दूर पहुँच गया वहाँ नाट्य-साहित्य हीन ही रहा और अनेक उपादानों के होते हुए भी, जो किसी भी प्रतिभाशाली नाटककार को

---

१ सेठ गोविंददास, लक्ष्मीनारायण मिश्र

विशाल प्रेरणा दे सकते थे, श्रेष्ठ नाटक नहीं लिखे गये। इस न्यूनता के प्रमुख कारण हैं—राष्ट्रीय रंगमंच का अभाव, मनोवैज्ञानिक अध्ययन की उपेक्षा, अभिनय के प्रति समाज की अन्यमनस्कता, स्त्री वर्ग का असहयोग तथा सिनेमा का व्यापक प्रचार। समाज की गरीबी भी अनेक रूप में इसका कारण हुई और भारतवर्ष के जिस प्रांत में इन अनेक कठिनाइयों पर विजय पाई गई वहाँ का नाट्य साहित्य हिंदी की अपेक्षा कहीं उन्नत है। बंगाल, गुजरात महाराष्ट्रीय प्रदेशों का नाट्य साहित्य, हिन्दी की अपेक्षा कहीं उन्नत है परन्तु जिस गति से आधुनिक शिक्षित वर्ग का ध्यान नाटक की ओर आकृष्ट हो रहा है उससे नाट्य रचना का भविष्य उज्वल प्रतीत होगा।

## ३

## अंग्रेजी दुःखान्तक शैली

पूर्व शेक्सपियर नाटककारों ने कोई विशेष नाट्य सिद्धान्त नहीं प्रस्तुत किया। ये नाटककार केवल कवि और कलाकार थे और उनमें सिद्धान्त निर्माण की क्षमता न थी। अंग्रेज़ी साहित्यकारों में किड, नैश तथा मार्लो सबने नाटक लिखे, जिनमें केवल मार्लो ही मौलिक रहे और उन्हीं के नाटकों से कुछ दुःखान्तकी के सिद्धान्त निकाले जा सकते हैं। मार्लो के नाटकों में न तो सहानुभूति, करुणा तथा भय का आवेग है और न दुःखान्तकी की प्रबल भावना ही दिखलाई देती है। उनमें केवल एक ही मुख्य तत्व है; और वह है मानव की अजेय इच्छा शक्ति। इस अजेय शक्ति के सम्मुख साधारण मनुष्य क्या देवता भी नहीं ठहर सकते, परन्तु मृत्यु ही एक ऐसी शक्ति है जो उसे नीचा दिखलाती है। दुःखान्तकी की आत्मा का स्वर्गीय प्रस्फुटन तथा दुःखान्तक शैली की महत् प्रतिष्ठा शेक्सपियर लिखित नाटकों में ही प्रस्तुत है।

शेक्सपियर के नाट्य सिद्धान्तो मे दो प्रमुख तत्व मिलते है—

पहला—दुःखान्तकी हमारे हृदय मे करुणा, भय तथा रहस्य का सचार करती है।

दूसरा—इसके प्रभाव से हममे द्रोह, नैराश्य तथा पराजय की भावना नहीं आती बल्कि हममें विश्वास नैतिकता तथा ईश्वरीय न्याय-विधान के प्रति श्रद्धा तथा सन्तोष की भावना जाग्रत होती है।

हम शेक्सपियर के नाटकीय तत्वो का विस्तृत विवेचन आगे चल कर करेंगे, परन्तु यहाँ यह देख लेना उचित है कि शेक्सपियर के मुख्य सिद्धान्त, प्राचीन युग के सिद्धान्तों से कहाँ तक भिन्न अथवा श्रेष्ठ हैं। इसका निश्चय केवल दुःखान्तकी के प्रभाव के विश्लेषण से ही हो सकता है क्योंकि यही नियम हमने अन्य शताब्दियों के कलाकारों के लिए भी लागू किये हैं।

अच्छा तो मनुष्य की भाग्य विधायक शक्ति का क्या रूप है? शेक्सपियर ने इस प्रश्न का कोई स्पष्ट उत्तर नहीं दिया है, मगर अपने नाटकों में इस शक्ति का प्रयोग ऐसे ढङ्ग से किया है कि हम उसके मुख्य तत्व सरलता से समझ सकते हैं। उनके नाटकों के अध्ययन से पता चलता है कि यह शक्ति न तो एक अन्धी, विचारहीन, कठोर लोहे की मशीन के समान है जो अपने सामने की हर वस्तु को पीसती चली जाती है; और न यह एक ऐसी शक्ति है जो मनुष्य को उसके सुकर्मों का अच्छा फल और कुकर्मों का दण्ड बराबर-बराबर देती चलती है। वस्तुतः यह शक्ति नैतिक है; परन्तु इसमे कुछ ऐसे अश रहते हैं जो समय पाकर, भीषण रूप धारण कर, मनुष्य को अपने चपेट में ले लेते हैं और उसके जीवन मरण के निर्णायक भी बन जाते हैं।

ये छोटे अश अपने से तो कोई हानि नहीं पहुँचाते परन्तु ये सदा इस बात की चेष्टा मे रहते हैं कि उनके क्षेत्र में कोई अनैतिकता न फैलने पावे; और इसी उद्योग मे वे कभी-कभी दोष और अवगुण के

कीटाणु फैला कर अपनी शक्ति की जाँच किया करते है। जब अव-गुणों के कीटाणु स्वय फूलने फलने लगते है तो नैतिक शक्ति अपनी पूरी ताकत लगा कर उनको निकाल फेंकना चाहती है और इस प्रयत्न में केवल अवगुणों का ही नाश नहीं होता वरन् कुछ विशेष मात्रा में गुणों का भी नाश हो जाता है। यद्यपि गुणों का नाश उसे वाञ्छनीय नहीं परन्तु अवगुणों के लपेट में आकर उनकी भी काफी हानि हो जाती है। जिस प्रकार लोहे की कोई चीज वर्षा में बाहर रख दी जाय तो उस पर जंग लग जाता है और जब हम उस जंग को छुड़ाते है तो लोहे को घिसना पड़ता है, उस पर स्वच्छ करने वाले तरल पदार्थ डालने पड़ते है और इस प्रयोग में लोहा काफी घिस जाता है और हलका भी हो जाता है परन्तु उसमें दूनी चमक आ जाती है। उसी प्रकार जीवन के दोषों को हटाने के प्रयत्न में जीवन के कुछ सद्गुणों का भी नाश होना अनिवार्य है। परन्तु इसके बाद जीवन में शुद्धता तथा शुभ्रता निश्चय रूप से आ जाती है। अथवा गुलाब के रूप रंग को सँवारने के लिए माली को पौधे काट छाँट कर छोटे और हीन करने पड़ते है तभी उसमें नई कलम लगती है उसी प्रकार यह नैतिक शक्ति हमारे जीवन को परिमार्जित तथा प्रस्फुटित करती रहती है।

शेक्सपियर का नाटकीय उद्देश्य न तो ईश्वरीय विधान को मनुष्य से सम्मानित करवाना था और न दैवी विधान की ही श्रेष्ठता को प्रतिपादित करना था। इसी कारण उनके दुःखान्तकों में उसकी वास्तविक आत्मा का प्रस्फुटन हुआ है। वास्तव में उन्होंने इस रहस्य को रहस्य ही रहने दिया; और यह भी सच कि बिना इस रहस्यपूर्ण भावना के दुःखान्तकी, दुःखान्तकी हो ही नहीं सकती।

# ४

# शेक्सपियर की दुःखान्तक-शैली

शेक्सपियर के नाटकों में चार प्रधान तत्व हैं—

(क) पात्र

(ख) विषयः वस्तु-निरूपण

(ग) कार्य

(घ) प्रभाव

इन चारो प्रधान तत्वों का हम विस्तारपूर्वक विवेचन करेंगे।

## (क) पात्र

शेक्सपियर के मुख्य पात्र विशेषतः श्रेष्ठ वर्गों के हैं। वे राजवंश अथवा समाज में अत्यन्त सम्मानित वर्ग के प्रतिभाशाली व्यक्ति हैं। अथवा हम यह कह सकते हैं कि ये मुख्य पात्र साधारण जन समुदाय से नहीं चुने गए हैं और उनको नाटककार ने दुःखान्तकी के उपयुक्त नहीं समझा है। उदाहरण के लिए उनकी प्रमुख रचनाओं में ('किंग लियर' में लियर, 'हैमलेट' में हैमलेट', 'ओथेलो' में ओथेलो, 'मेकबेथ' में मेकबेथ 'जूलियस सीज़र' में ब्रूटस, और 'रोमियो ऐण्ड जूलियेट' में रोमियो और जूलियेट) मुख्य पात्र राजा हैं, राजकुमार हैं, सेनापति हैं, राज्य सभासद हैं तथा श्रेष्ठ वंश के प्रेमी हैं।

देशकाल की अन्धविश्वासपूर्ण रुचि, मनोवैज्ञानिक विश्लेषण, और नाटकीय रोचकता के लिए शेक्सपियर ने प्रेतात्माओं तथा जादूगरनियों को भी पात्र रूप में रखा है। जैसे हैमलेट के पिता की प्रेतात्मा, बाँकों की प्रेतात्मा, सीजर की प्रेतात्मा तथा मेकबेथ के साथ संवाद करने वाली जादूगरनियाँ पात्र रूप में प्रयुक्त हुई हैं।

इन समस्त नाटकों में यद्यपि अनेक पात्र तथा पात्रियाँ हैं फिर भी केवल एक ही प्रमुख व्यक्ति पर दुःखान्तकी आधारित है। इस

मुख्य पात्र को हम नायक कहेंगे और इसी नायक के उत्थान और पतन में दुःखान्तकी की पूर्णता है।

दुःखान्तकीयों की नायिकाएँ तथा अन्य पात्रियाँ मुख्य पात्र अथवा नायक से कम महत्वपूर्ण रहती हैं। यद्यपि इन नायिकाओं का वस्तु में बहुत बड़ा दायित्व रहता है फिर भी उनका महत्व गौण ही है। 'हैमलेट' की ओफ़ीलिया हैमलेट को हताश करती है; 'मेकबेथ' की लेडी मेकबेथ को उत्तेजित करती है; 'ओथलो' की डेस्डे-मोना अपनी दैवी सरलता तथा विश्वास से ओथेलो को ईर्ष्यालु बनाती है और 'लियर' में पुत्रियाँ लियर को पागल कर देती हैं, परन्तु कथानक की दृष्टि से हम हैमलेट, मेकबेथ, ओथेलो तथा लियर समान नायकों में ही लिप्त रहते हैं, नायिकाओं में नहीं।

*नायक*—शेक्सपियर के नायकों में कुछ विशेष गुण होते हैं। श्रेष्ठ वंश के व्यक्ति होने के अतिरिक्त वे असाधारण श्रेणी के व्यक्ति हैं तथा उनमें असाधारण सहन शक्ति रहती है। इससे यह मतलब नहीं कि वे महान पुण्यात्मा अथवा पापात्मा हैं, परन्तु साधारण मनुष्यों के सभी गुण रखते हुए भी वे उनसे कुछ ही पृथक् होते हैं। उनमें वे ही साधारण गुण रहते हैं जो हम सब में स्वभावतः होते हैं परन्तु कलाकार की कल्पना शक्ति के कारण वे सदैव एक उच्च स्तर पर रहते हैं। यद्यपि हममें और उनमें काफ़ी समानता रहती है फिर भी हम अपने को उनसे कुछ अंशों में अलग देखते हैं। हम यह भी जानते हैं कि जो जो कार्य वे करते हैं, वैसा ही कदाचित् हम भी यदि उसी परिस्थिति में होते तो अवश्य करते; परन्तु हम यह भी जानते हैं कि शायद जीवन में उनके समान विरला ही कोई व्यक्ति हो।

नायकों के स्वभाव में एकांगी दोष रहता है। उनके विचार स्वभावतः एक ऐसी दिशा और ऐसे पक्ष की ओर खिंचते चले जाते हैं कि वे उसके विपरीत कुछ सोच ही नहीं सकते। विशेषतः वे किसी

एक विचार, किसी एक भावना अथवा किसी एक ही वस्तु की ओर इतना झुक जाते हैं कि वे उससे उभर नहीं पाते। उनके मस्तिष्क अथवा हृदय अथवा स्वभाव के इस एकांगी दोष के कारण ही उनकी विफलता रहती है। इस घातक त्रुटि के कारण ही अन्य पात्र भी जो उनके सम्पर्क में आते हैं दुःखी होते हैं और वे अपनी भी जान अन्त में खो बैठते है। परन्तु इस एकांगी दोष के कारण हम उनसे न तो घृणा करते हैं और उनको हास्यास्पद समझते हैं; वरन् इतने पर भी हम उनको श्रेष्ठ, प्रतिभाशाली तथा महान व्यक्ति मानत हैं। उनकी विफलता और उनके पतन को देख कर हममें भय, सहानुभूति और करुणा का संचार होता है। यद्यपि उनका शरीर मृत्यु का ग्रास बन जाता है फिर भी हम उनको आत्मिक और आध्यात्मिक शक्ति से बिना प्रभावित हुए नहीं रहते। उनकी श्रेष्ठता, उनकी प्रतिभा, उनकी आत्मा किसी तरह भी हमारे सम्मुख हीन नहीं हो पाती।

नायकों का यह घातक अवगुण केवल दो ही रूप ले सकता है। या तो नायक अकर्मण्य होकर निश्चित अथवा वाञ्छित कार्य न करे; अथवा वह कार्यशील हो और जानबूझ कर वाञ्छित कर्म करते करने एक अत्यन्त अवाञ्छित कर्म कर डाले। उदाहरण के लिए हैमलेट अकर्मण्य होकर वाञ्छित काम अनुकूल समय आने पर भी नहीं करते और मैकबेथ कर्मशील हो, जानबूझ कर अत्यन्त अवाञ्छित कर्म कर डालते हैं। इसी घातक अवगुण के फलस्वरूप दुःखान्तकी के नायक को दो तरह की यातना भुगतनी पड़ती है। एक आन्तरिक और दूसरी वाह्य। आन्तरिक यातना उसे अपने निजी विचारों के द्वन्द्व और संघर्ष से मिलती है और वाह्य यातना उसे—सामाजिक, राजनीतिक अथवा पारिवारिक—विरोधी दलों द्वारा मिलती है। आन्तरिक्त रूप से, हैमलेट के हृदय में कर्त्तव्य और संशय में घोर द्वन्द्व होता है, ओथैलो में प्रेम और ईर्ष्या में; लियर

में पितृ प्रेम तथा सन्तान द्रोह की भावना में; और मेकबेथ में महात्वाकाक्षा तथा राज्यभक्ति में। वाह्य रूप से हैमलेट को अपने चाचा का; लियर को अपनी पुत्रियों और अपने जामाताओं का मेकबेथ को राजनीतिक शक्तियों का विरोध देखना पड़ता है। इन्हीं दोनों सघर्षों के द्वारा ही श्रेष्ठ दुःखान्तकी सम्पूर्ण होती है।

दुःखान्तकी के सम्पूर्ण होते होते जब नायक स्वयं अपनी हत्या करता है अथवा दूसरों के द्वारा अपनी जान खोता है तो उसके कुछ ही क्षण पहले वह अपनी एकांगी त्रुटि और घातक दोष को जान लेता है। एक तरह से वह अपनी घातक त्रुटि का प्रतिशोध, स्वयं अपने से, प्राण दण्ड ग्रहण कर के लेता है। इसी अन्तिम अनुभव में वह अपना आत्मिक अथवा आध्यात्मिक विश्लेषण देकर दुःखान्तकी का सम्पूर्ण भार ओढ़ लेने का प्रयत्न करता है। इसी क्षण वह दर्शकों में करुणा, सहानुभूति तथा भय का सचार करता है। हैमलेट आत्महत्या के पहले अपनी कमज़ोरी और अपने चाचा के छल को भलीभाँति समझ लेते हैं; ओथेलो अपनी मृत्यु के पहले अपनी राक्षसी ईर्ष्या और डेस्डेमोना की दैवी पवित्रता घोषित करते हैं; मेकबेथ अपनी घृणित महात्वाकांक्षा के लिए रक्तपात करके जीवन की निस्सारता बतलाते हैं और ब्रूटस अपने आदर्शवाद की भूल में अपने मित्र सीजर की हत्या कर, अन्त में मित्र की लोकप्रियता की बलिवेदी पर बलिदान हो जाते हैं।

## (ख) विषय

शेक्सपियर ने अपने नाटकों के समस्त कथानक प्राचीन इतिहासों, जीवन चरित्रों, लोकगाथाओं तथा कहानियों से लिए परन्तु उन्होंने अपनी नाट्य प्रतिभा द्वारा नाटक की वस्तु का निर्माण मौलिक रूप से किया उनकी दुःखान्तकीयों में ऐतिहासिक पात्रों की जीवन गाथा की विशेष घटनाएँ ही नाटकीय रूप में प्रदर्शित हैं।

हैमलेट का प्रतिशोध, मेकबेथ का उत्थान और पतन, ओथेलो का प्रतिशोध, लियर का प्रमाद, रोमियो और जूलियट का अटूट प्रेम, ब्रूटस की अदूरदर्शिता तथा आदर्शवादिता—इन ऐतिहासिक विषयों की आत्मा है जो वस्तु का आधार बन जाती है। इन वस्तुओं की कम से कम दो और कभी कभी चार धाराएँ तक नाटकों में प्रवाहित होती रहती है। उदाहरण के लिए हैमलेट में मुख्यतः दो धाराएँ हैं—हैमलेट की अकर्मण्यता तथा उनकी माता, चाचा, और दर्बारियों का छलपूर्ण व्यवहार; मेकबेथ में तीन धाराएँ हैं—मेकबेथ की महत्वाकांक्षा लेडी मेकबेथ की कार्य क्षमता, जादूगरनियों की भविष्यवाणी तथा राज्य के असली वारिसों का शक्ति संचय, जूलियस सीजर में तीन ही हैं—सीजर की लोकप्रियता; ब्रूटस का आदर्शवाद तथा कासियस का प्रपच।

प्रत्येक वस्तु में ऐसे नायक और नायिका तथा अन्य विरोधी अथवा सहायक पात्रों का सम्मेलन रहता है जिसके आधार पर आन्तरिक तथा वाह्य-द्वन्द्व सफलता पूर्वक प्रदर्शित हो सके। फलतः ब्रूटस तथा कासियस; हैमलेट ओफोलिया, पोलोनियस, क्लाडियस तथा जर्ट्रूड; ओथेलो, इयागो तथा कासिओ; लियर, विदूषक तथा पुत्रियाँ—भिन्न-भिन्न नाटकों में यही सिद्धान्त प्रतिपादित करते हैं। कथानक तथा वस्तु को रोचक बनाने के लिए नाटककार कुछ विशेष स्थलों; पात्रों अथवा आदर्शों का निर्माण केवल अपनी कल्पना शक्ति से स्वयं ही कर लेता है। इन दृश्यों अथवा पात्रों का कोई ऐतिहासिक प्रमाण नहीं मिलता; ये केवल कपोल-कल्पित हैं। इन कल्पित स्थलों में प्रेत आत्माएँ, जादूगरनियाँ तथा अन्य मानसिक प्रलापों का समावेश है। प्रायः सभी श्रेष्ठ दुःखान्तकीयों की वस्तु में प्रेतात्माएँ तथा जादूगरनियाँ पात्र रूप में आकर कथानक को देशकाल के विश्वास के अनुकूल, मनोवैज्ञानिक तथा रोचक बनाने में सहयोग देती हैं। मेकबेथ, बाँकों की प्रेतात्मा; हैमलेट, अपने पिता की

प्रेतात्मा तथा ब्रूटस, सीज़र की प्रेतात्मा देखते हैं; और मेकबेथ तो जादूगरनियों से संवाद तक भी कर लेते हैं और उनको प्रत्यक्ष देखते हैं।

शेक्सपियर ने प्रत्येक दुःखान्तकी के कथानक में आकस्मिक कुयोग अथवा सयोग को भी स्थान केवल इस उद्देश्य से दिया है कि दुःखान्तकी के प्रभाव में और भी रहस्य आजाय और पाठकों और दर्शकों का कुतूहल और भी बढ़ जाय। इसी सिद्धान्त के अनुसार 'ओथेलो' मे डेस्डेमोना का रूमाल कासिओ को अकस्मात मिल जाता है; और 'हैमलेट' में जब हैमलेट प्रतिशोध लेने पर कमर कस लेते है तो उनका शत्रु प्रार्थना करता रहता है; अकस्मात ही राजा डन्कन मेकबेथ के यहाँ मेहमान बनते है और अकस्मात ही जादूगरनियाँ सत्य भविष्यवाणी कर बैठती हैं।

एलिजबेथ के युग की लोकरुचि के अनुसार अपने नाटकों को लोकप्रिय बनाने, युग का प्रतिबिम्ब प्रस्तुत करने और अधिक से अधिक द्रव्य पाने के लिए, शेक्सपियर ने श्रेष्ठ नाट्यकला के सिद्धांतों की रक्षा करते हुए भी हलचल तथा खलबली-पूर्ण दृश्य, उन्माद तथा प्रमाद, कब्रिस्तान, जादूगरनियाँ, प्रेतात्माएँ, हत्याएँ, बीहड़ मैदानो मदान्ध मनुष्यों, तूफानों, युद्धों, लड़ाई, दंगे, त्योहारो के जलूसो तथा अश्लील हास्य, सभी लोकप्रिय स्थलों को अपने कथानकों में यथोचित स्थान दिया है।

नाटककार प्रायः सभी दुखान्तकीयों में एक न एक विनोदांक अवश्य रखता है जो वस्तु को अधिक प्रभावपूर्ण बना देता है; जैसे मेकबेथ में, मेकडफ़ के बालक और माता का संवाद तथा द्वारपाल का दृश्य; हैमलेट में कब्र खोदने वालों का संवाद तथा लियर बिदूषक के सम्वाद इसके प्रमाण स्वरूप है। इस शैली का विस्तृत विवेचन हम मिश्रितांकी खण्ड में करेंगे।

## वस्तु-निरूपण

शेक्सपियर की नाट्य-कला में वस्तु-निरूपण के तीन खण्ड हैं।

(१) पहले खण्ड में किसी ऐसी स्थिति विशेष का प्रदर्शन अथवा वातावरण का परिचय रहता है। जिसमें द्वन्द्व अथवा संघर्ष के बीज निहित रहते हैं। इस खण्ड में हम कुछ मुख्य पात्रों का परिचय पाते हैं और उनके सम्मुख जो प्रश्न उपस्थित होने वाले रहते है उनका आभास मिलना शुरू हो जाता है। समस्त दुःखान्तकीयों के प्रथम खण्ड में नाटक की पृष्ठ-भूमि जान कर हम मुख्य पात्र से परिचय प्राप्त कर लेते हैं और जिस स्थिति विशेष में वह है उसे भी पूरी तरह समझ लेते हैं। उदाहरण के लिए 'रोमियो ऐण्ड जूलियट' के प्रथम खण्ड में ही हम जान लेते हैं कि दोनों वंशों में कितनी घोर शत्रुता है और इन्हीं दोनों विरोधी वंशों के रोमियो और जूलियट प्रेम-पाश में कितने जकड़े हुए हैं। 'हैमलेट' के प्रथम खण्ड में ही प्रेतात्मा आकर हैमलेट को प्रतिशोध लेने का आदेश देती है और हैमलेट के सामने एक नैतिक परन्तु संशयपूर्ण प्रश्न उठ खड़ा होता है। 'मेकबेथ' में तो भयावह पृष्ठ भूमि के साथ साथ मेकबेथ की महात्वाकांक्षा और राज्य-भक्ति में संघर्ष का आभास मिलने लगता है। इस खण्ड को हम एक तरह की तैयारी कह सकते हैं जो आगे चल कर गुल खिलायेगी। इसके साथ साथ हमसे कुछ अन्य पात्र भी परिचित हो जाते हैं जो आगे चलकर महत्वपूर्ण हो जायेंगे जैसे 'हैमलेट' में होरेशियो; मेकबेथ में जादूगरनियाँ तथा लेडी मेकबेथ; 'सीजर' में ब्रूटस, कासियस तथा अन्य दर्बारी।

नाटक के इस प्रथम खण्ड को सफलतापूर्वक निर्मित करने मे शेक्सपियर को अनेक कठिनाइयों का सामना करना पड़ा, परन्तु अंत में उनकी अद्भुत नाट्यकला काम आई। पहली कठिनाई थी दर्शकों को स्थिति का कलापूर्ण ढङ्ग से परिचय कराना क्योंकि दर्शक न तो कथानक से और न वस्तु से ही पूरी तरह परिचित थे। यदि वह

परिचय प्राक्कथन रूप में होता और स्पष्टता से दर्शकों को बतलाया जाता कि कौन सा पात्र कितने महत्व का है तो यह शैली केवल नाटकीय तत्वों की अवहेलना ही न होकर अरुचिकर भी होती। लेखक पर कला का भी दायित्व था इसी लिए उसने कुछ सरल साधन ढूँढ निकाले। पहला साधन जो उन्होंने व्यवहृत किया वह संवाद, परिस्थिति अथवा कार्य का कलापूर्ण उपयोग था। संवाद द्वारा पात्रों के मन की दशा, परिस्थिति से वातावरण तथा द्वन्द्व का आभास और कार्य द्वारा उसकी प्रतिक्रिया का आभास दर्शकों को स्पष्ट रूप से मिलता है। एक छोटा परन्तु आकर्षक दृश्य जो सबसे पहले हमारे सामने आता है हमें मुख्य पात्र अथवा पात्रों और परिस्थिति के विषय में पूर्णतया सज्ञान कर देता है; हमारी उत्सुकता बढ़ने लगती है और हम संशय के उतार चढ़ाव में लीन होकर नाटक देखने अथवा पढ़ने में व्यस्त हो जाते हैं। कुछ एक ही दृश्यों के देखने के पश्चात् हम परिस्थिति भलीभाँति जान लेते हैं। हैमलेट की मानसिक अवस्था तथा प्रेतात्मा का संवाद; मेकबेथ का जादूगरनियों से संवाद और अपनी स्त्री को उसकी सूचना; 'जूलियस सीज़र' तथा 'कोरियोलानस' में भीड़ भाड़ और दंगा 'ओथेलो' में रात्रि के समय की गड़बड़ी, हमें शीघ्र ही सम्पूर्ण वातावरण से परिचित कर देती है।

शेक्सपियर के नाटकों में संवाद साधारणतया दो अथवा तीन व्यक्तियों में रहता है। कभी यह कथोपकथन का रूप लेता है कभी स्वागत का और कभी व्याख्यात्मक वर्णन का। हैमलेट तथा प्रेतात्मा, ब्रूटस तथा कासियस, ओथेलो और इयागो का संवाद, हैमलेट का स्वागत; ओथेलो का स्वागत; मेकबेथ का स्वागत; और मेकबेथ तथा जादूगरनियों का कथोपकथन; में सब संवाद, कथोपकथन तथा स्वगत के नाटकीय उपयोग के उदाहरण हैं। कभी-कभी व्याख्यात्मक वर्णन से पात्र के चरित्र के विषय में बहुत कुछ जानकारी हो जाती है। जैसे मेकबेथ की क्रूरता को प्रमाणित करने के लिए यदि लेखक

अनेक हत्याएँ रंगमंच पर प्रस्तुत करता तो सम्भवतः रंगमंच पर जीवित मनुष्यों के लिए स्थान ही न रह जाता परन्तु इसके विपरीत एक दूसरे पात्र द्वारा उसकी क्रूरता का वर्णन किया जाता है। हैमलेट भी व्याख्यात्मक वर्णन के ही द्वारा अपने देश निर्वासन की कहानी स्वाभाविक रूप से कहते हैं और मेकबेथ अपनी महात्वाकांक्षा का वर्णन पत्र द्वारा करते हैं।

साधारणतः नाटककार मुख्य वस्तु के निरूपण के साथ ही साथ गौण वस्तु अथवा उपवस्तुओं का निरूपण करता चलता है; परन्तु कभी यह मुख्य वस्तु से पृथक भी रहता है और आगे चलकर ही उसका समन्वय होता है। 'लियर' में ग्लॉस्टर की, मेकबेथ में मेकडफ की उपवस्तु, हैमलेट में पोलोनियस के परिवार की उपवस्तु का प्रदर्शन पृथक रूप से होता है।

प्रायः सभी नाटकों में पहले से ही एक ऐसे तत्व का हमें अनुभव होने लगता है जिसके द्वारा कदाचित नायक की असफलता प्रतिपादित होगी। इस तत्व का प्रभाव सम्पूर्ण वस्तु पर भी पड़ता है। 'मेकबेथ' की जादूगरनियाँ, 'हैमलेट' की प्रेतात्मा, सीज़र और कोरियोलानस का उदण्ड जनसमूह, ऐन्टनी की लिप्सा, सभी इसी तत्व के उदाहरण स्वरूप हैं। इसी तत्व के आधार पर कुछ मुख्य पात्रों के वक्तव्य भी भावी असफलता, दुःख तथा क्लेश के परिचायक हो जाते हैं। कभी-कभी तो ये भविष्यवाणी का रूप ग्रहण कर लेते हैं। 'मेकबेथ' नाटक की जादूगरनियाँ समय के दो विरोधी भावों पर टिप्पणी करके वही शब्द कहती हैं जो कि मेकबेथ स्वयं कहते हैं। रोमियो भी पहले ही से कुछ हतोत्साह होकर जीवन के विषय में संशय रखते हैं; ऐन्टनी अपनी लालसा पर जो टिप्पणी करते हैं उसमें भावी क्लेश के बीज हैं और हैमलेट अपनी भावी असफलता का स्पष्ट लक्षण अपनी शक्तिहीनता स्वीकार करने में प्रकट करते हैं। इन्हीं वक्तव्यों द्वारा वस्तु के प्रति हमारी उत्सुकता बहुत बढ़ती जाती है।

'रोमियो जूलियेट' नाटक में हम देखते हैं कि नायक तथा नायिका प्रेमपाश में जकड़े हुए हैं मगर दोनों के परिवार एक दूसरे के खून के प्यासे हैं; ओथेलो को जब सब आकांक्षाएँ पूरी हो गई तभी वह हत्या की बात सोचते हैं, बूढ़े लियर अपनी प्रेममयी पुत्री को तिरस्कृत कर प्रपंच-पूर्ण तथा क्रूर पुत्रियों को अपना राज्य बाटते हैं; हैमलेट प्रतिशोध की आवश्यकता तथा उसकी नैतिकता समझ कर भी ठीक समय पर हाथ नहीं उठाते, ऐसे विचारो और कार्यो के फलस्वरूप क्या होगा इसी रहस्य को समझने में हमें लग जाते हैं। सभी नाटकों में, कुछ न कुछ दुःखान्तकी की छाया हमें पहले से ही देख पड़ने लगती है।

(२) दुःखान्तक की वस्तु के दूसरे खण्ड में संघर्ष तथा उसकी प्रगति होती है और इस संघर्ष के आन्तरिक तथा बाह्य दो भाग होते हैं। दोनो कभी-कभी पृथक रहते हैं और कभी-कभी एक ही में मिल जाते हैं, परन्तु आन्तरिक संघर्ष ही में हमें आनन्द आता है और उसी में नाट्यकार की कला प्रस्फुटित होती है। हर एक नायक के अन्तःकरण का आन्तरिक द्वन्द्व ही दुःखान्तकी का आधार अन्त में बन जाता है। हैमलेट के अन्तःकरण में प्रतिशोध के विचार तथा नैतिकता में घोर संघर्ष के बाद अकर्मण्यता के कारण दुःखान्तकी सम्पूर्ण होती है, ओथेलो के हृदय में स्निग्ध प्रेम तथा ईर्ष्या में गहरा द्वन्द्व चलकर कर्मशीलता द्वारा दुःखान्तकी समाप्त होती है, मेकबेथ के मन में महत्वाकांक्षा तथा राजभक्ति में संघर्ष होकर दुःखान्तकी का अन्त होता है, ब्रूटस के हृदय में मैत्री तथा प्रजातन्त्र के आदर्शो में घोर द्वन्द्व के पश्चात् ही उनकी विफलता प्रमाणित होती है, लियर के हृदय में सन्तान प्रेम तथा पितृ-द्रोह के भावो के बीच संघर्ष होकर नाटक की समाप्ति तथा उसके साथ ही साथ उनके जीवन की भी समाप्ति हो जाती है। वाह्य संघर्ष व्यक्तियों, वर्गों तथा परिस्थितियो के बीच में हमारे सामने आता है। यदि आन्तरिक संघर्ष से उत्तेजित

होकर नायक आत्महत्या नहीं कर लेता तो उसके विरोधी दल उसे मौत के घाट उतार देते हैं। परन्तु अधिकतर नायक आत्महत्या से ही छुटकारा पाते हैं। ओथेलो, ब्रूटस, रोमियो, आत्महत्या ही करते हैं, केवल हैमलेट और मेकबेथ ही विरोधी शक्तियो के शिकार बनते हैं।

नाटको के अन्तरिक संघर्ष में एक प्रकार का उतार चढ़ाव रहता है जिसके द्वारा हम नायक के सम्पूर्ण चरित्र को भलीभाँति समझ सकते हैं। इसके द्वारा हम उसकी नैतिकता और अनैतिकना की जाँच करते चलते हैं। जब कभी संघर्ष बहुत आगे बढ़ जाता है तो नाट्यकार विभिन्नता लाने के लिए वाह्य द्वन्द्व के दृश्यों को उपस्थित करता है। उदाहरण के लिए जब जब मेकवेथ, ओथेलो, हैमलेट, लियर तथा ब्रूटस अपने आन्तरिक द्वन्द्व से विकल होते हैं त्योंही दृश्य बदलता है और वाह्य द्वन्द्व की शक्तियो अथवा उपवस्तु की प्रगति शुरू हो जाती है। दोनों प्रकार के संघर्ष कदम में कदम मिला कर चलते हैं और जब कभी एक तेज़ी से आगे बढ़ता है तो दूसरा भी उसी तेजी से क़दम उठाता है। कभी-कभी तो दृश्य बहुत ही जल्द बदलने लगते हैं जिससे दोनो प्रकार के संघर्षो का बराबर मात्रा में परिचय मिलता रहता है। इस दृश्य परिर्तवन का एक मनोवैज्ञानिक कारण भी है। यह देखा गया है कि एक ही प्रकार की भावना का प्रदर्शन अथवा दृश्य देखते देखते हम ऊब उठते हैं, और इसी तथ्य को समझ कर शेक्सपियर सभी दुःखान्तकीयों में दृश्य परिवर्तन बड़ी मनोवैज्ञानिक पटुता से करते हैं। 'मेकवेथ' में डन्कन की मृत्यु के पश्चात् जीवन की नैतिक शक्तियाँ जब मेकवेथ' की भर्तस्ना शुरू करती हैं और मेकवेथ अपने राज्यद्रोह की भावना से विकल होकर एक बालक के समान विलाप करने लगते हैं तो उसी समय दृश्य परिवर्त्तन द्वारा दर्शकों की उत्सुकता और भी बढ़ा दी जाती हैं। फलत: हम संशय और उत्सुकता के झूले में झूलने लग जाते है। चूंकि

शेक्सपियर के समय में दृश्य परिवर्तन का कोई वाह्य साधन, परदों इत्यादि का न था और कवियों को अपनी कल्पना द्वारा ही इस कमी को पूरा करना पड़ता था इसलिए शेक्सपियर ने दृश्य परिवर्तन द्वारा ही नाटकों में वास्तविकता तथा रोचकता लाने का सफल प्रयास किया है।

नाटकीय घटनाओं के क्रम में भी एक महत्त्वपूर्ण कला रहती है। वस्तु अथवा उपवस्तु की प्रत्येक घटना वस्तु की प्रगति में पूर्ण सहयोग देती हैं। इन घटनाओं की प्रगति के साथ-साथ नायक के चरित्र का भी विकास होता चलता है। उदाहरण के लिए मेकबेथ का घटना-क्रम इस प्रकार है।

### आन्तरिक

(क) डन्कन की मृत्यु के पश्चात् आन्तरिक द्वन्द्व

(ख) बॉको की मृत्यु के पश्चात् आन्तरिक द्वन्द्व

(ग) जादूगरनियों की भविष्यवाणी के पश्चात् आन्तरिक द्वन्द्व

### वाह्य

(क) मेकडफ़ द्वारा शक्तियों का एकत्रीकरण

(ख) राज्यदर्बारियों का एक मत

(ग) एडवर्ड की सहायता से सेना का एकत्रीकरण

इन्हीं घटनाओं द्वारा वस्तु तथा संघर्ष की प्रगति होती है। यही क्रम प्रायः सभी दुःखान्तकीयों में पाया जाता है।

(३) वस्तु के तीसरे खण्ड में आपदकाल की तैयारी होकर उसकी पराकाष्ठा पहुँच जाती है। संघर्ष की अन्तिम सीढ़ी का नाम आपद-काल है। यहाँ पहुँच कर नायक अपनी सफलता अथवा विफलता का अन्तिम निर्णय करता, है। इसी जगह पर यह निश्चित जान पड़ने लगता है कि दुःखान्तकी की समाप्ति कहाँ होगी। आपदकाल के अन्तर्गत कई संशय-पूर्ण स्थल एक से एक जुड़े रहते हैं और

क्रमानुसार आपदकाल की पराकाष्ठा तक पहुँच कर दुःखान्तकी पर पटाक्षेप डालते हैं। इन स्थलों के ६ भाग क्रमानुसार प्रयुक्त होते हैं।

(१) परिस्थिति (४) आपदकाल
(२) प्रगति (५) पतन
(३) उतार (६) शान्ति

इस क्रम को हम चित्र रूप में सरलता से समझ सकते हैं।




मुख्य दुःखान्तकीयों—'जूलियस सीजर', 'मेकबेथ', 'हैमलेट', 'ओथेलो', में हम वस्तु निरूपण के इन छः स्थलों का क्रमानुसार विश्लेषण कर सकते हैं।

## जूलियस सीजर

१—*परिस्थिति* : सीजर का ताज पहनना तथा ब्रूटस और कासियस का सन्देह

२—*प्रगति* : ब्रूटस तथा कासियस का निश्चय

३—*आपदकाल* : हत्या की तैयारी और हत्या : राष्ट्रीयता तथा मैत्री भाव में घोर संघर्ष

४—*उतार* : ब्रूटस तथा कासियस का वैमनस्य

५—*पतन* : ब्रूटस तथा कासियस की आत्महत्या

६—*शान्ति* : अगस्टस सीजर का शान्ति प्रदान

## मेकबेथ

१—*परिस्थिति* : मेकबेथ की वीरता की प्रशंसा तथा मान-दान

२—*प्रगति* : जादूगरनियों की भविष्यवाणी तथा उच्चाकांक्षा का जागरण

३—*आपदकाल* : उच्चाकांक्षा तथा राजद्रोह में संघर्ष : हत्या : मानसिक पीड़ा

४—*उतार* : जीवन की विफलता का अनुभव

५—*पतन* : द्वन्द्व युद्ध तथा मेकबेथ की हत्या

६—*शान्ति* : मालकम द्वारा शन्ति प्रदान

## हैमलेट

१—*परिस्थिति* : हैमलेट की माता का क्लॉडियस से पुनर्विवाह

२—*प्रगति* : हैमलेट का सन्देह तथा प्रेतात्मा का आदेश : हैमलेट का पालन : पोलोनियस की हत्या

३—*आपदकाल* . हैमलेट की सन्देह-पुष्टि : प्रति शोध का निश्चय : ओफीलिया की मृत्यु, माता की मृत्यु : क्लाडियस की हत्या

४—*उतार* : लायर्टीज़ की मृत्यु

५—*पतन* : हैमलेट की मृत्यु

६—*शान्ति* : फ्रॉटिनब्रैस द्वारा शान्ति प्रसार

## ओथेलो

१—*परिस्थिति* : ओथेलो का डेस्डेमोना से विवाह

२—*प्रगति* : इयागो की शत्रुता द्वारा ओथेलो में ईर्ष्या का उद्भव : मानसिक पीड़ा

३—*आपदकाल* : ईर्ष्या की पराकाष्ठा : डेस्डेमोना की हत्या

